अन्दर के वृत्त में भी स भुजाओं का एक नियमित बहुभुज क' ख' ग' घ'. अन्तर्लिखित होता है।

आ १ ३

अब, मक = मख

और मक' = मख'

अब त्रिभुज मकख और मक'ख' से,

$$\frac{\text{म क}}{\text{म क'}} = \frac{\text{म ख}}{\text{म ख'}}$$

और ∠म उभय साधारण (common to both) है

अतः ये दोनों त्रिभुज समरूप (similar) हैं।

$$\therefore \frac{\text{क ख}}{\text{क' ख'}} = \frac{\text{म क}}{\text{म क'}}$$

तो $\frac{\text{बहुभुज कखगघ....का परिमाप (perimeter)}}{\text{बहुभुज क' ख' ग' घ'... का परिमाप}} = \frac{\text{स·कख}}{\text{स· क'ख'}}$

$$= \frac{\text{कख}}{\text{क'ख'}}$$

$$= \frac{\text{म क}}{\text{म क'}}$$

भुजाओं की संख्या स चाहे कुछ भी हो यह सम्बन्ध सदा सत्य रहेगा। यदि संख्या स अनंत (infinite) बना दी जाय तो बहुभुजों के परिमाप संवादी (corresponding) वृत्तों की परिधि से लगभग संपाती (coincident) हो जायेंगे। इसलिए

$$\frac{\text{वृत्त कखगघ...की परिधि}}{\text{वृत्त क'ख'ग'घ' ...की परिधि}} = \frac{\text{मक}}{\text{मक'}}$$

$$= \frac{\text{वृत्त कखगघ...की त्रिज्या}}{\text{वृत्त क'ख'ग'घ'...की त्रिज्या}}$$

अथवा

$$\frac{\text{वृत्त कखगघ...की परिधि}}{\text{वृत्त कखगघ... की त्रिज्या}} = \frac{\text{वृत्त क'ख'ग'घ' ...की परिधि}}{\text{वृत्त क'ख'ग'घ' ...की त्रिज्या}}$$

क्योंकि दोनों वृत्तों के आकार पर किसी प्रकार निबन्ध (restriction) नहीं रखा गया है इस लिए $\frac{\text{वृत्त-परिधि}}{\text{वृत्त-त्रिज्या}}$ निष्पत्ति प्रत्येक वृत्त के लिए एक ही

होनी चाहिए। और क्योंकि किसी भी वृत्त का व्यास उसकी त्रिज्या से दुगुना होता है इस लिए $\frac{\text{वृत्त परिधि}}{\text{वृत्त व्यास}}$ निष्पत्ति भी एक स्थिरांक (constant number) है। यह स्थिरांक 'प्या' अक्षर से दर्शाया जाता है। इसकी अर्हा लगभग ३.१४१५९......है।

उपप्रमेय— यदि किसी वृत्त की त्रिज्या त्र हो तो उसकी परिधि = २ त्र.प्या

= २ प्या.त्र.

१.५ एक लम्ब कोण में आरों की संख्या निश्चित करना:—

आ. १.४

म बिंदु, कखग वृत्त का केन्द्र है और त्र इस वृत्त की त्रिज्या है। ∠ कमग = ९०° और ∠ कमख = १ आ

क्योंकि वृत्त के किसी चाप द्वारा केन्द्र पर आपातित कोण उस चाप की लम्बाई का अनुपाती (proportional) है,

$\therefore \quad \frac{\angle \text{क म ग}}{\angle \text{क म ख}} = \frac{\text{चाप कग}}{\text{चाप कख}}$

$$= \frac{\frac{१}{४}\text{ परिधि}}{\text{त्रिज्या}} = \frac{\frac{१}{४}(२\text{ प्या.त्र})}{\text{त्र}}$$

$$= \frac{\text{प्या}}{२}$$

$$\angle \text{ क म ग} = \frac{\text{प्या}}{२} \angle \text{ क म ख}$$

$$= \left(\frac{\text{प्या}}{२}\right)^{\text{आ}}$$

$\therefore$ एक लम्ब कोण $\frac{\text{प्या}}{२}$ आरों के सम है।

अथवा १ आर $= \left(\frac{२}{\text{प्या}}\right) \times$ १ लम्ब कोण

परंतु प्या एक स्थिरांक है,
इसलिए १ आर एक अचल कोण है।
१.६ आर की महत्ता—

$$१^{\text{आ}} = \frac{२}{\text{प्या}} \times १ \text{ लम्ब कोण}$$

$$= \frac{२ \times ९०^{\circ}}{\text{प्या}}$$

$=१८०^\circ \times (\cdot३१८३१\ldots)$

$=५६^\circ \times २९५८\ldots$

$=५७^\circ\ १७'\ ४४.८''$ (लगभग)

१.७ निम्नलिखित सूत्र की सहायता से आरीय, षाष्ठिक और शतिक मापों में परस्पर सम्बन्ध ज्ञात होता है।

$$\left(\frac{\text{ध्या}}{२}\right)^{\text{आ}} = ९०^\circ = १००^{\text{अ}}$$

ध्या का मूर्धांक प्रायः लिखा नहीं जाता; मान लिया जाता है।

१.८ किसी भी कोण का आरीय माप $= \dfrac{\text{चाप}}{\text{त्रिज्या}}$

आ. १.५

मान लिया जाय कि कमव कोई भी एक कोण है जिसका आरीय माप निकालना है। म को केन्द्र मानकर मक के सम त्रिज्या का एक वृत्त खींचो जो मक और मव को क्रमशः (respectively) क और व में छेदन करे। परिधि पर बिंदु ख इस प्रकार लो कि

चाप कख = वृत्त-त्रिज्या

म और ख को मिलाओ।

तो $\angle$ कमख = १[आ]

$\therefore$ रैखिकी से,

$$\frac{\angle \text{ कमव}}{\angle \text{ कमख}} = \frac{\text{चाप कव}}{\text{चाप कख}}$$

$$= \frac{\text{चाप कव}}{\text{त्रिज्या}}$$

$$\therefore \angle \text{कमव} = \left(\frac{\text{चाप कव}}{\text{त्रिज्या}}\right) \times \angle \text{कमख}$$

$$= \frac{\text{चाप कव}}{\text{त्रिज्या}} \times १^{\text{आ}}$$

$\therefore$ यदि कोण कमव का आरीय माप 'अ' हो चाप कव की लम्बाई 'व' हो और वृत्त-त्रिज्या 'त्र' हो तो

$$\text{अ} = \frac{\text{व}}{\text{त्र}}$$

अथवा व = त्र. अ

१.९ उदाहरण १:— यदि किसी गोल (sphere) के एक ही ध्रुव-वृत्त (meridian) पर स्थित दो विंदुओं के अक्षवृत्तों (latitudes) का अंतर ३°७′३०″ है और गोल-तल

(surface of sphere) पर मापित उनके बीच की दूरी ५ प्रांगुल (inch) है तो गोल की त्रिज्या का निश्चय करो।

$\left(\frac{१}{\text{π}} = \cdot३१८३१\right)$

ध्रुव-वृत्त समतल (meridian plane) कमख द्वारा गोल का छेद (section) आकृति में दर्शाया गया है।

बिंदु म गोल का केन्द्र और त्र उसकी त्रिज्या है।

आ १·६

तो $\frac{\text{चाप कख}}{\text{त्रिज्या}} = \angle$ कमख का आरीय माप

चाप कख = ५ प्रांगुल

और $\angle$ कमख = ३°७′३०″

$\therefore \frac{५}{\text{त्र}}$ = कोण (३°७′३०″) में आरों की संख्या

= कोण $\left(३\frac{१}{८}^{\circ}\right)$ में आरों की संख्या

= कोण $३\frac{१}{८} \times \frac{\text{π}}{१८०}$

$\therefore$ ञ = $\frac{५ \times ८ \times १८०}{२५ \times प्या}$ = २८८ × ·३१८३१

= ९१·६७३२८ ... प्रांगुल

उदाहरण २ :— एक त्रिभुज के कोण समान्तर श्रेढी (arithmetical progression) में हैं। यदि

$\frac{\text{उसके लघुतम कोण में प्रारों की संख्या}}{\text{उसके महत्तम कोण में अंशकों की संख्या}} = \frac{\text{प्या}}{४००}$ हो तो

त्रिभुज के कोण अंशों में व्यक्त करो।

मान लो कि त्रिभुज के कोण (य − र)°, य° और (य + र)° है।

त्रिभुज के तीन कोणों का योग १८०° है,

$\therefore$ (य − र) + य + (य + र) = १८०

अथवा ३ य = १८०

$\therefore$ य = ६०

$\therefore$ त्रिभुज के कोण (६० − र)°, ६०° और (६० + र)° हैं।

अब (६० − र)° = $\left\{\frac{\text{प्या}}{१८०}\ (६० - र)\right\}^{\text{आ}}$

और (६० + र)° = $\left\{(६० + र)\frac{१०}{९}\right\}^{\text{अं}}$

$\therefore$ प्रश्नानुसार,

$$\frac{\frac{\text{प्या}}{१८०}(९० - र)}{(६० + र)\frac{१०}{९}} = \frac{\text{प्या}}{४००}$$

अथवा $\frac{\text{प्या}}{२००}\left(\frac{६० - र}{६० + र}\right) = \frac{\text{प्या}}{४००}$

अथवा $२(६० - र) = ६० + र$

$\therefore र = २०$

$\therefore$ अपेक्षित तीन कोण ८०°, ६०° और ८०° हैं।

## प्रश्नावलि १

१. ४२ प्रांगुल का एक वर्तुल बिम्ब (disc) भूमि पर घूमता हुआ छोड़ा जाता है। निश्चय करो कि बिम्ब के एक पूर्ण परिभ्रमण में उसका केन्द्र कितनी दूर आगे बढ़ेगा। $\left(\text{प्या} = \frac{२२}{७}\right)$

२. एक छोटा कीड़ा एक स्थिर (fixed) एकरूप (uniform) वृत्ताकार तार पर चल रहा है। वह प्रत्येक कला (minute of time) में १३२ शतिमान (centimetre) के अर्घ (rate) से चलता हुआ १७ कलाओं में तार की तीन पूरी प्रदक्षिणाएं कर लेता है। उस वृत्ताकार तार की त्रिज्या निकालो। $\left(\frac{१}{\text{प्या}} = \cdot३१८३१\right)$

३. दो नियमित बहुभुजों की भुजाओं की संख्याओं की निष्पत्ति २:७ है। पहिले बहुभुज के एक कोण में अंशों की संख्या और दूसरे बहुभुज के एक कोण में अंशकों की संख्या ४२:५५ निष्पत्ति में है। बहुभुजों की भुजाओं की संख्या निश्चित करो।

४. एक पंचभुज (pentagon) के कोण समान्तर श्रेढी में हैं और उसका महत्तम कोण उसके लघुत्तम कोण से दुगना है तो पंचभुज के कोणों की अर्हापें अंशों में और आरीय माप में निकालो।

५. (१) २॥ बजे (२) ७ बजकर २० कला पर और (३) पौने दस बजे घड़ी के कांटों के बीच के कोणों को अंशों, अंशकों और आरों में व्यक्त करो।

६. कितनी दूरी पर ५ पाद (feet) ऊंचा एक मनुष्य २०′ के कोण का आपातन करेगा? $\left(\frac{१}{\text{ज्या}} = \cdot ३१८३१\right)$

# दूसरा अध्याय

## न्यून कोणों की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां

आ. २.१

मान लो कि यमय एक न्यूनकोण है जिसका माप अ है। रेखा मय पर कोई बिंदु य लेकर मय पर यभ लंब खींचो। △यमभ में मय कर्ण (hypotenuse), यभ लंब और मभ आधार (base) है।

तो कोण अ की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की परिभाषाएं (definitions) इस प्रकार हैं।

कोण अ की ज्या (sine) अथवा $\text{ज्या}(\text{अ}) = \frac{\text{भय}}{\text{मय}} = \frac{\text{लम्ब}}{\text{कर्ण}}$

कोण अ की कोटिज्या (cosine)

$$\text{अथवा कोज्या (अ)} = \frac{\text{मभ}}{\text{मय}} = \frac{\text{आधार}}{\text{कर्ण}}$$

कोण अ की स्पज्या (tangent) अथवा $\text{स्प (अ)} = \frac{\text{भय}}{\text{मभ}} = \frac{\text{लम्ब}}{\text{आधार}}$

कोण अ की व्युत्क्रमज्या (cosecant)

$$\text{अथवा व्युज्या(अ)} = \frac{\text{मव}}{\text{भव}} = \frac{\text{कर्ण}}{\text{लम्ब}}$$

कोण अ की व्युत्क्रम कोटिज्या (secant)

$$\text{अथवा व्युत्कोज्या(अ)} = \frac{\text{मव}}{\text{मभ}} = \frac{\text{कर्ण}}{\text{आधार}}$$

कोण अ की कोटि स्पज्या (cotangent) अथवा कोस्प

$$\text{(अ)} = \frac{\text{मभ}}{\text{मव}} = \frac{\text{आधार}}{\text{लंब}}$$

इन छै निष्पत्तियों के अतिरिक्त दो और निष्पत्तियां होती हैं जिनका उपयोग बहुत कम होता है। ये निम्नलिखित हैं:—

कोण अ की उत्क्रमज्या (versed sine)

अथवा उज्या (अ) = १ − कोज्या (अ)

कोण अ की उत्क्रम कोटिज्या (coversed sine) अथवा

उत्को (अ) = १ − ज्या (अ)

ध्यान रखना चाहिए कि इनमें से प्रत्येक त्रिकोणमितीय निष्पत्ति दो आयामों (length) की निष्पत्ति होने के कारण केवल एक संख्यात्मक (numerical) राशि (quantity) है।

२.२ त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की अर्हाओं की सीमा (limits) पिछले अनुच्छेद (last article) की आकृति से यह स्पष्ट है कि कोण अ की अर्हा चाहे कुछ भी हो, परन्तु

वभ < मन

और मभ < भव

इसलिए किसी भी कोण की ज्या और कोटिज्या १ से अधिक कदापि नहीं हो सकती।

इसी प्रकार किसी भी कोण की व्युत्क्रम कोटिज्या और व्युत्क्रम ज्या १ से कम कदापि नहीं हो सकती।

∠ यमभ की भिन्न २ अर्हाओं के अनुसार भव और मभ स्वतन्त्ररूप से कोई भी अर्हाएं प्राप्त कर सकती हैं अतः स्पज्या और कोटि स्पज्या की अर्हाओं की कोई सीमा निश्चित नहीं की जा सकती।

इनकी अर्हाएं शून्य से लेकर अनन्ती (infinity) तक हो सकती हैं।

२.३ किसी भी दत्त कोण की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां सदा अपरिवर्ती होती हैं।

मान लो यमव एक कोण है। रेखा मव पर व और व, दो बिंदु लो। अव व और व, से रेखा मय पर क्रमशः वभ और व,भ, लम्ब खींचो। त्रिभुज वमभ और व,मभ, में कोण म साधारण है,

∠ व भ म = ∠ व,भ,म (∴ प्रत्येक = १लम्बकोण)

∴ त्रिभुज वभम और व,भ,म समरूप हैं।

अतः $\frac{मय}{मव} = \frac{म_1य_1}{मव_1}$

इसका अर्थ यह है कि व विन्दु मव रेखा पर चाहे कहीं भी रहे, कोण यमव की ज्या की अर्हा सदा एक ही रहती है। इसी प्रकार यह भी सिद्ध किया जा सकता है कि ∠यमव की (अर्थात् किसी भी कोण की) अन्य त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां भी सदा एक ही रहती हैं।

२.४ व्युत्क्रम सम्बन्ध (reciprocal relations) — अनुच्छेद २.१ की आकृति से,

$$ज्या (अ) \, व्युज्ज्या (अ) = \frac{भय}{मय} \times \frac{मय}{भय}$$

$$= १$$

$$\therefore व्युज्ज्या (अ) = \frac{१}{ज्या(अ)} \cdots\cdots\cdots \quad (१)$$

इसी प्रकार यह भी दिखाया जा सकता है

$$कि \; व्युत्कोज्या (अ) = \frac{१}{कोज्या (अ)} \cdots\cdots\cdots \quad (२)$$

$$और \; कोस्प (अ) = \frac{१}{स्प (अ)} \cdots\cdots\cdots \quad (३)$$

आलोक (note) :— अब आगे ज्या (अ), कोज्या (अ), स्प(अ) इत्यादि निष्पत्तियां क्रमशः ज्याअ, कोज्याअ, स्पअ इस प्रकार लिखी जायंगी।

२.५ मूलभूत ऐकात्म्य (fundamental identities)—
अनुच्छेद २.१ की आकृति में,

$\angle$ मभव = ९०°

$\therefore$ मव² = भव² + मभ²

इस समीकार को क्रमशः मव², मभ² और भव² से भाग देने पर,

$$\left(\frac{भव}{मव}\right)^२ + \left(\frac{मभ}{मव}\right)^२ = १ \quad ............(क)$$

$$\left(\frac{मव}{मभ}\right)^२ = \left(\frac{भव}{मभ}\right)^२ + १ \quad ............(ख)$$

और $$\left(\frac{मव}{भव}\right)^२ = १ + \left(\frac{मभ}{भव}\right)^२ \quad ............(ग)$$

त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की परिभाषाओं के अनुसार संबंध (क) का निम्नलिखित रूपान्तरण (transformation) हो जाता है:—

(ज्याअ)² + (कोज्याअ)² = १

अथवा ज्या² अ + कोज्या² अ = १ ............(४)

इसी प्रकार संबन्ध (ख) और (ग) का क्रमशः (५) और (६) में रूपान्तरण हो जाता है—

व्युत्कोज्या² अ = १ + स्प² अ ............(५)

व्युज्ज्या² अ = १ + कोस्प² अ ............(६)

मव $$\frac{ज्या\ अ}{कोज्या\ अ} = \frac{भव/मव}{मभ/मव} = \frac{भव}{मभ} = स्प\ अ$$

अर्थात् स्प अ $= \frac{\text{ज्या अ}}{\text{कोज्या अ}}$ ...... ............(७)

इसी प्रकार कोस्प अ $= \frac{\text{कोज्या अ}}{\text{ज्या अ}}$ ............(८)

२·६ अब ऊपर सिद्ध किए गए मूलभूत सम्बन्धों के आधार पर कुछ उदाहरण साधित (solved) किए जायंगे।

उदाहरण १— सिद्ध करो कि

$$\sqrt{\frac{१-\text{ज्या अ}}{१+\text{ज्या अ}}}\sqrt{\frac{\text{व्युत्कोज्या अ}+१}{\text{व्युत्कोज्या अ}-१}} = \text{कोस्प अ}\left(\frac{१+\text{कोज्या अ}}{१+\text{ज्या अ}}\right)$$

$$\text{वाम पक्ष} = \sqrt{\frac{१-\text{ज्या}^२\text{ अ}}{(१+\text{ज्या अ})^२}}\sqrt{\frac{(\text{व्युत्कोज्या अ}+१)^२}{\text{व्युत्कोज्या}^२\text{ अ}-१}}$$

$$= \frac{\text{कोज्या अ}}{१+\text{ज्या अ}} \times \frac{\text{व्युत्कोज्या अ}+१}{\text{स्प अ}}$$

$$= \frac{१+\text{कोज्या अ}}{(१+\text{ज्या अ})\text{ स्प अ}}$$ गतानुच्छेद के (४) और (५) से

$$= \text{कोस्प अ}\cdot\frac{१+\text{कोज्या अ}}{१+\text{ज्या अ}}$$

= दक्षिण-पक्ष

उदाहरण २— सिद्ध करो कि

(१ + कोस्प अ − व्युज्ज्या अ)(१ + स्पअ + व्युत्कोज्या अ) = २

$$\text{वाम पक्ष} = \left(\text{१} + \frac{\text{कोज्या अ}}{\text{ज्या अ}} - \frac{\text{१}}{\text{ज्या अ}}\right) \times \left(\text{१} + \frac{\text{ज्या अ}}{\text{कोज्या अ}} + \frac{\text{१}}{\text{कोज्या अ}}\right)$$

$$= \left(\frac{\text{कोज्या अ} + \text{ज्या अ} - \text{१}}{\text{ज्या अ}}\right) \times \left(\frac{\text{कोज्या अ} + \text{ज्या अ} + \text{१}}{\text{कोज्या अ}}\right)$$

$$= \frac{(\text{कोज्या अ} + \text{ज्या अ})^{\text{२}} - \text{१}}{\text{ज्या अ.कोज्या अ}}$$

$$= \frac{\text{कोज्या}^{\text{२}}\text{ अ} + \text{ज्या}^{\text{२}}\text{ अ} + \text{२ ज्या अ कोज्या अ} - \text{१}}{\text{ज्या अ . कोज्या अ}}$$

$$= \frac{\text{२ ज्या अ . कोज्या अ}}{\text{ज्या अ . कोज्या अ}} \quad (\because \text{ज्या}^{\text{२}}\text{ अ} + \text{कोज्या}^{\text{२}}\text{ अ} = \text{१})$$

$$= \text{२}$$

उदाहरण३— सिद्ध करो कि

$$\text{कोज्या}^{\text{६}}\text{ अ} + \text{ज्या}^{\text{६}}\text{ अ} = \text{१} - \text{३ ज्या}^{\text{२}}\text{ अ (१} - \text{ज्या}^{\text{२}}\text{ अ)}$$
$$= \text{१} - \text{३ कोज्या}^{\text{२}}\text{ अ (१} - \text{कोज्या}^{\text{२}}\text{ अ)}$$

$$\text{वाम पक्ष} = (\text{कोज्या}^{\text{२}}\text{ अ} + \text{ज्या}^{\text{२}}\text{ अ}) \times (\text{कोज्या}^{\text{४}}\text{ अ} - \text{कोज्या}^{\text{२}}\text{ अ ज्या}^{\text{२}}\text{अ} + \text{ज्या}^{\text{४}}\text{ अ})$$

$$= \text{कोज्या}^4 \text{ अ} - \text{कोज्या}^2 \text{ अ ज्या}^2 \text{ अ} + \text{ज्या}^4 \text{ अ}$$

$$[\because \text{ ज्या}^2 \text{ अ} + \text{कोज्या}^2 \text{ अ} = १$$

$$= (\text{कोज्या}^2 \text{ अ} + \text{ज्या}^2 \text{ अ})^2 - ३ \text{ कोज्या}^2 \text{ अ ज्या}^2 \text{ अ}$$

$$= १ - ३ \text{ ज्या}^2 \text{ अ} (१ - \text{ज्या}^2 \text{ अ})$$

$$= १ - ३ \text{ कोज्या}^2 \text{ अ} (१ - \text{कोज्या}^2 \text{ अ})$$

## प्रश्नावलि २

निम्नलिखित ऐकात्म्यों को सिद्ध करोः—

(१) $\dfrac{\text{ज्या अ} + \text{व्युत्कोज्या अ}}{\text{कोज्या अ} + \text{व्युज्ज्या अ}} = \text{स्प अ}$ [बनारस १९३८

(२) $\text{व्युज्ज्या}^4 \text{ अ} - \text{कोस्प}^4 \text{ अ} = १ + २ \text{ कोस्प}^2 \text{अ}$

(३) $\text{व्युत्कोज्याअ} - \text{स्प अ} = \dfrac{\text{कोस्प अ}}{१ + \text{व्युज्ज्या अ}}$

(४) $\sqrt{\dfrac{\text{व्युत्कोज्या अ} - १}{\text{व्युत्कोज्या अ} + १}} = \text{व्युज्ज्या अ} - \text{कोस्प अ}$

(५) $\dfrac{\text{कोस्प अ} + \text{व्युज्ज्या अ} - १}{\text{कोस्प अ} - \text{व्युज्ज्या अ} + १} = \sqrt{\dfrac{१ + \text{कोज्या अ}}{१ - \text{कोज्या अ}}}$

(६) $\text{कोस्प}^2 \text{अ} + \text{कोस्प}^4 \text{अ} = \text{व्युज्ज्या}^4 \text{अ} - \text{व्युज्ज्या}^2 \text{अ}$

(७) $\text{व्युत्कोज्या}^2 \text{अस्पअ} + 2 \text{ व्युत्कोज्या अ. व्युज्ज्या अ} + \text{व्युज्ज्या}^2 \text{अ. कोस्प अ} = \text{व्युत्कोज्या}^3 \text{अ} \times \text{व्युज्ज्या}^3 \text{अ}$ [बनारस १९४२

(८) $\frac{\text{स्प}^2 \text{अ}}{१ + \text{स्प}^2 \text{अ}} \cdot \frac{१ + \text{कोस्प}^2 \text{अ}}{\text{कोस्प}^2 \text{अ}} = \text{ज्या}^2 \text{अ} \times \text{व्युत्कोज्या}^2 \text{अ}$

(९) $\frac{१}{\text{व्युत्कोज्या अ} + \text{स्प अ}} - \frac{१}{\text{कोज्या अ}} = \frac{१}{\text{कोज्या अ}} - \frac{१}{\text{व्युत्कोज्या अ} - \text{स्प अ}}$

(१०) $\text{व्युत्कोज्या अ} + \text{स्प अ} = \frac{१ + \text{ज्या अ}}{\text{कोज्या अ}} = \frac{\text{कोज्या अ}}{१ - \text{ज्या अ}} = \frac{१ + \text{कोज्या अ} + \text{ज्या अ}}{१ + \text{कोज्या अ} - \text{ज्या अ}}$ [नागपूर १९३९

(११) $\frac{\text{कोस्प क} - \text{स्प ख}}{\text{कोस्प ख} - \text{स्प क}} = \text{कोस्प क स्प ख}$

(१२) $१ - \frac{\text{ज्या}^2 \text{अ}}{१ + \text{कोस्प अ}} - \frac{\text{कोज्या}^2 \text{अ}}{१ + \text{स्प अ}} = \text{ज्या अ कोज्या अ}$ [बनारस १९४८

(१३) $\frac{\text{कोज्या अ}}{१ - \text{स्प अ}} + \frac{\text{ज्या अ}}{१ - \text{कोस्प अ}} = \text{ज्या अ} + \text{कोज्या अ}$ [बनारस १९४५

(१४) $ज्या^{६} अ + ज्या^{४} अ कोज्या^{२} अ - ज्या^{२} अ कोज्या^{४} अ - कोज्या^{६} अ = ज्या^{२} अ - कोज्या^{२} अ$

(१५) $(कोस्प अ + व्युज्ज्या अ)^{२} = \frac{१ + कोज्या अ}{१ - कोज्या अ}$

(१६) $२ स्प^{२} अ = \frac{१}{व्युज्ज्या अ - १} - \frac{१}{व्युज्ज्या अ + १}$

[नागपुर १९२९

(१७) $\frac{कोज्या अ}{१ - ज्या अ} + \frac{१ - ज्या अ}{कोज्या अ} = २ व्युत्कोज्या अ$

(१८) $\frac{२ व्युत्कोज्या अ स्प अ - स्प अ}{१ - व्युत्कोज्या अ + व्युत्कोज्या^{२} अ + स्प^{२} अ} = ज्या अ$

(१९) $(स्प क + व्युज्ज्या ख)^{२} - (कोस्प ख - व्युत्कोज्या क)^{२} = २ स्प क कोस्प ख (व्युज्ज्या क + व्युत्कोज्या ख)$

(२०) यदि $स्प अ + ज्या अ = म$ और $स्प अ - ज्या अ = न$ तो सिद्ध करो कि $म^{२} - न^{२} = ४ \sqrt{मन}$

[बनारस १९३२

(२१) ज्या अ के पदों में (in terms of) व्यक्त करो:—

$(व्युत्कोज्या अ - कोज्या अ) \sqrt{\frac{१ - ज्या अ}{१ + ज्या अ}}$

(२२) व्युत्कोज्या अ के पदों में व्यक्त करो :—

$$\text{कोज्या अ} + \frac{\text{स्पअ कोज्या अ}}{\text{ज्या अ}} + \frac{\text{ज्या}^2\text{अ}}{\text{कोज्या}^2\text{अ}}$$

[बनारस १८९९

२·७ यदि किसी कोण की कोई भी एक त्रिकोणमितीय निष्पत्ति दी गई हो तो उसकी अन्य निष्पत्तियां भी जानी जा सकती हैं।

उदाहरण १— किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को उसकी कोटिज्या के पदों में व्यक्त करो।

मान लो कि कोज्या अ = क्ष

$$\text{तो ज्या अ} = \sqrt{१ - \text{कोज्या}^2\text{अ}}$$

$$= \sqrt{१ - \text{क्ष}^2}$$

$$\text{व्युज्ज्या अ} = \frac{१}{\text{ज्या अ}}$$

$$= \frac{१}{\sqrt{१ - \text{क्ष}^2}}$$

$$\text{व्युत्कोज्या अ} = \frac{१}{\text{कोज्या अ}}$$

$$= \frac{१}{\text{क्ष}}$$

$$स्प\ अ = \frac{ज्या\ अ}{कोज्या\ अ}$$

$$= \frac{\sqrt{१ - क्ष^२}}{क्ष}$$

$$कोस्प\ अ = \frac{कोज्या\ अ}{ज्या\ अ}$$

$$= \frac{क्ष}{\sqrt{१ - क्ष^२}}$$

उदाहरण २— यदि कोस्प $अ = \frac{३}{\sqrt{७}}$ हो तो कोण अ की अन्य त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की संख्यात्मक अर्हाएं निश्चित करो।

आ ० ३

लंब कोण त्रिभुज बमभ में

$\angle भमब = अ$,

$भब = \sqrt{७}$

और $मभ = ३$

जिससे कोस्प $अ = \frac{३}{\sqrt{७}}$

अब $मब = \sqrt{मभ^२ + भब^२}$

$= \sqrt{९ + ७}$

$= ४$

$$\therefore \quad \text{ज्या अ} = \frac{\text{भच}}{\text{मच}} = \frac{\sqrt{७}}{४}$$

$$\text{और व्युज्ज्या अ} = \frac{४}{\sqrt{७}}$$

$$\text{स्प अ} = \frac{१}{\text{कोस्प अ}} = \frac{\sqrt{७}}{३}$$

$$\text{कोज्या अ} = \frac{३}{४}$$

$$\text{और व्युत्कोज्या अ} = \frac{४}{३}$$

उदाहरण ३— यदि $\text{व्युत्कोज्या अ} - \text{स्प अ} = \sqrt{\frac{३}{५}}$

तो ज्या अ की अर्हा निश्चित करो।

$$\text{व्युत्कोज्या अ} - \text{स्प अ} = \frac{१ - \text{ज्या अ}}{\text{कोज्या अ}}$$

$$= \frac{१ - \text{ज्या अ}}{\sqrt{१ - \text{ज्या}^२\text{अ}}}$$

$$= \frac{\sqrt{१ - \text{ज्या अ}}}{\sqrt{१ + \text{ज्या अ}}}$$

$$\text{अर्थात} \sqrt{\frac{१ - \text{ज्या अ}}{१ + \text{ज्या अ}}} = \sqrt{\frac{३}{५}}$$

$$\therefore \qquad \frac{१ - ज्या\ अ}{१ + ज्या\ अ} = \frac{३}{५}$$

अथवा $८\ ज्या\ अ = २$

$$\therefore \qquad ज्या\ अ = \frac{१}{४}$$

उदाहरण ४— यदि कोस्प $अ = \frac{क्ष}{य}$

तो $\dfrac{क्ष\ कोज्या\ अ - य\ ज्या\ अ}{क्ष\ कोज्या\ अ + य\ ज्या\ अ}$ की अर्हा निकालो।

[अंश (numerator) और हर (denominator) को ज्या अ से भाग देने पर]

$$\frac{क्ष\ कोज्या\ अ - य\ ज्या\ अ}{क्ष\ कोज्या\ अ + य\ ज्या\ अ} = \frac{क्ष\ कोस्प\ अ - य}{क्ष\ कोस्प\ अ + य},$$

$$= \frac{क्ष \cdot \frac{क्ष}{य} - य}{क्ष \cdot \frac{क्ष}{य} + य}$$

$$= \frac{क्ष^२ - य^२}{क्ष^२ + य^२}$$

## प्रश्नावलि ३

(१) किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को उसकी ज्या के पदों में व्यक्त करो।

(२) किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को उसकी स्पर्शज्या के पदों में व्यक्त करो।

(३) किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को उसकी व्युत्क्रम कोटिज्या के पदों में व्यक्त करो।

(४) ज्या अ और कोज्या अ को कोस्प अ के पदों में व्यक्त करो।

(५) कोज्या अ और कोस्प अ को व्युज्ज्या अ के पदों में व्यक्त करो।

(६) यदि किसी कोण की ज्या, $\frac{\text{क्ष}(\text{क्ष}+२\text{य})}{\text{क्ष}^२+२\text{क्षय}+२\text{य}^२}$ हो तो

उस कोण की अन्य निष्पत्तियों की अर्हाएं निश्चित करो [कलकत्ता १८७९

(७) यदि २व्युत्कोज्या अ $=\frac{\text{य}}{\text{र}}+\frac{\text{र}}{\text{य}}$ तो

(व्युज्ज्या अ + कोस्प अ) की अर्हा निश्चित करो।

(८) यदि ज्याअ $=\frac{१}{\sqrt{५}}$ तो

$\frac{\text{कोस्प}^२\text{अ}-\text{स्प}^२\text{अ}}{\text{कोस्प}^२\text{अ}+\text{स्प}^२\text{अ}}$ की अर्हा निश्चित करो।

(९) यदि स्पअ $= \frac{१}{\sqrt{३}}$ तो सिद्ध करो कि

$$\frac{\text{व्युज्ज्या}^{२}\text{अ} - \text{व्युत्कोज्या}^{२}\text{अ}}{\text{व्युज्ज्या}^{२}\text{अ} + \text{व्युत्कोज्या}^{२}\text{अ}} = \frac{१}{२}$$

(१०) यदि स्प$^{२}$अ $=$ १ $-$ र$^{२}$ हो तो सिद्ध करो कि

$$\text{व्युत्कोज्या अ} + \text{स्प}^{३}\text{अ व्युज्ज्या अ} = (२ - \text{र}^{२})^{\frac{३}{२}}$$

[बनारस १९८८

## प्रश्नावलि ३

(१) किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को उसकी ज्या के पदों में व्यक्त करो।

(२) किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को उसकी स्पर्शज्या के पदों में व्यक्त करो।

(३) किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को उसकी व्युत्क्रम कोटिज्या के पदों में व्यक्त करो।

(४) ज्या अ और कोज्या अ को कोस्प अ के पदों में व्यक्त करो।

(५) कोज्या अ और कोस्प अ को व्युज्ज्या अ के पदों में व्यक्त करो।

(६) यदि किसी कोण की ज्या, $\frac{क्ष(क्ष+२य)}{क्ष^२+२क्षय+२य^२}$ हो तो

उस कोण की अन्य निष्पत्तियों की अर्हाएं निश्चित करो [कलकत्ता १८७९

(७) यदि २व्युत्कोज्या अ $=\frac{य}{र}+\frac{र}{य}$ तो

(व्युज्ज्या अ + कोस्प अ) की अर्हा निश्चित करो।

(८) यदि ज्याअ $=\frac{१}{\sqrt{५}}$ तो

$\frac{कोस्प^२अ - स्प^२अ}{कोस्प^२अ + स्प^२अ}$ की अर्हा निश्चित करो।

$$\text{कोज्या } (९०° - \text{अ}) = \frac{\text{भव}}{\text{मव}} = \text{ज्या अ.}$$

$$\text{स्प } (९०° - \text{अ}) = \frac{\text{मभ}}{\text{भव}} = \text{कोस्प अ.}$$

इसी प्रकार निम्नलिखित सम्बन्ध भी सिद्ध किए जा सकते हैं :

व्युज्या (९०° − अ) = व्युत्कोज्या अ
व्युत्कोज्या (९०° − अ) = व्युज्ज्या अ
और कोस्प (९०° − अ) = स्प अ

अब, अधिक प्रयोग में आने वाले कुछ प्रमाप कोणों की त्रिकोणामितीय निष्पत्तियों का निश्चय किया जायगा।

३.२ $0°$ की निष्पत्तीयां.

आ. ३·२

मान लो कि एक छोटा सा कोण यमव, निश्चत आयाम (fixed length) की सदिश त्रिज्या मव से अनुरेखित किया गया है।

मय पर वभ लंब खींचो।

$$\text{तो ज्या यमव} = \frac{\text{भव}}{\text{मव}}$$

## तीसरा अध्याय

# कुछ प्रमाप (standard) कोणों की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां

**३.१ लम्बपूरक (complementary) कोणों की निष्पत्तियां—**

आ. ३·१

मानलो कि यमय एक न्यूनकोण है। रेखा मय के किसी विन्दु व से रेखा मय पर वभ लम्ब खींचो। लम्बकोण त्रिभुज मवभ में कोण मवभ कोण वमभ का लम्ब-पूरक होगा।

$$\text{यदि } \angle \text{वमभ} = \text{अ हो, तो}$$
$$\angle \text{मवभ} = ९०° - \text{अ, होगा।}$$

आकृति से, ज्या $(९०° - \text{अ}) = \dfrac{\text{मभ}}{\text{मव}}$ = कोज्या अ

अब किसी परिमित (finite) राशि का हर कोई अत्यन्त छोटी (infinitely small) राशि हो तो लब्धि = एक अनंत राशि।

इस प्रकार की अतिमहान् राशि ∞ चिह्न से दर्शाई जाती है।

$$\therefore \text{व्युज्ज्या } 0^\circ = \infty$$

$$\text{पुनः व्युत्कोज्या}0^\circ = \frac{1}{\text{कोज्या}0^\circ}$$

$$= \frac{1}{1}$$

$$= 1$$

$$\text{और} \quad \text{कोस्प } 0^\circ = \frac{1}{\text{स्प}0^\circ}$$

$$= \frac{1}{0}$$

$$= \infty$$

३·२१ ९०° अथवा $\frac{\text{प्या}}{2}$ की निष्पत्तियां

कोण 0° और ९०° लम्बपूरक हैं।

अतः अनुच्छेद ३·१ और ३·२ से,

$$\text{ज्या } 90^\circ = \text{कोज्या } 0^\circ$$

$$= 1$$

$$\text{कोज्या } 90^\circ = \text{ज्या } 0^\circ$$

अब यदि कोण भमय का धीरे धीरे इतना ह्रास होजाय कि मय और मभ एक दूसरे से सम्पाती हो जायं तो कोण भमय शून्य सम हो जाता है और इस दशा में भय = ०

इसलिए, ज्या० $= \frac{०}{मय} = ०$

कोज्या भमय $= \frac{मभ}{मय}$

जब ∠भमय शून्य होता है तो मभ और मय संपाती होते हैं और बिंदु य का बिंदु भ पर संपतन होता है, इस दशा में मय = मभ

$$\therefore \text{ कोज्या}0^\circ = \frac{मभ}{मभ} = १$$

$$\text{स्प}0^\circ = \frac{\text{ज्या}0^\circ}{\text{कोज्या}0^\circ}$$

$$= \frac{०}{१}$$

$$= ०$$

$$\text{व्युज्ज्या}0^\circ = \frac{१}{\text{ज्या}0^\circ}$$

$$= \frac{१}{०}$$

अब किसी परिमित (finite) राशि का हर कोई अत्यन्त छोटी (infinitely small) राशि हो तो लब्धि = एक अनंत राशि।

इस प्रकार की अतिमहान् राशि $\infty$ चिह्न से दर्शाई जाती है।

$$\therefore \text{ व्युज्ज्या } 0^\circ = \infty$$

$$\text{पुनः व्युत्कोज्या}0^\circ = \frac{1}{\text{कोज्या}0^\circ}$$

$$= \frac{1}{1}$$

$$= 1$$

$$\text{और} \quad \text{कोस्प } 0^\circ = \frac{1}{\text{स्प}0^\circ}$$

$$= \frac{1}{0}$$

$$= \infty$$

३·२१ ९०° अथवा $\frac{\text{प्या}}{2}$ की निष्पत्तियां

कोण 0° और ९०° लम्बपूरक हैं।

अतः अनुच्छेद ३·१ और ३·२ से,

$$\text{ज्या } 90^\circ = \text{कोज्या } 0^\circ$$

$$= 1$$

$$\text{कोज्या } 90^\circ = \text{ ज्या } 0^\circ$$

$$= ०$$

$$\text{स्प } ९०^\circ = \frac{\text{ज्या } ९०^\circ}{\text{कोज्या} ९०^\circ}$$

$$= \frac{१}{०}$$

$$= \infty$$

इसलिए, व्युज्ज्या $९०^\circ = १$,

व्युत्कोज्या $९०^\circ = \infty$,

कोस्प $९०^\circ = ०$.

उदाहरण— रैखिकीय विधि से ९०° के कोण की निष्पत्तियां निकालो।

३·२ कोण ४५° अथवा $\frac{\pi}{४}$ की निष्पत्तियां —

आ ३.३

मान लो कि कखग एक लंब-कोण द्विसम त्रिभुज (rt. angled isosceles triangle) है ;

जिसमें $\angle$ ग = ९०°

और $\angle$क = $\angle$ख = ४५°

मान लो, कग = खग = का

$$\text{तो कख} = \sqrt{\text{का}^{२} + \text{का}^{२}}$$

$$= \sqrt{२}\ \text{का}$$

$$\therefore\ \text{ज्या } ४५^\circ = \frac{\text{खग}}{\text{कख}}$$

$$= \frac{\text{का}}{\sqrt{२}\ \text{का}}$$

$$= \frac{१}{\sqrt{२}}$$

$$\text{कोज्या } ४५^\circ = \frac{\text{कग}}{\text{कख}}$$

$$= \frac{\text{का}}{\sqrt{२}\ \text{का}}$$

$$= \frac{१}{\sqrt{२}}$$

$$\text{स्प } ४५^\circ = \frac{\text{ज्या } ४५^\circ}{\text{कोज्या } ४५^\circ}$$

$$= \frac{१/\sqrt{२}}{१/\sqrt{२}}$$

$$= १$$

इसलिए, व्युज्ज्या ४५° = √२,

व्युत्कोज्या ४५° = √२,

और कोस्प ४५° = १

३·४ ६०° अथवा $\frac{\text{प्या}}{३}$ की निष्पत्तियां —

आ. ३.४

मान लो कखग एक समत्रिभुज (equilateral triangle) है,

इसलिए, ∠क = ∠ख = ∠ग = ६०°

ख शीर्ष से कग आधार पर खच लंब खींचो।

मान लो समत्रिभुज की प्रत्येक भुजा की लम्बाई २का है।

तो कच = चग = का

लम्बकोण त्रिभुज कचख से,

$$खच = \sqrt{४ का^२ - का^२} = \sqrt{३} का$$

$$\therefore \quad ज्या ६०^\circ = \frac{खच}{कख} = \frac{\sqrt{३} का}{२ का} = \frac{\sqrt{३}}{२}$$

$$कोज्या ६०^\circ = \frac{कच}{कख} = \frac{का}{२का} = \frac{१}{२}$$

$$स्प ६०^\circ = \frac{ज्या ६०^\circ}{कोज्या ६०^\circ} = \frac{\sqrt{३}/२}{१/२} = \sqrt{३}$$

इसलिए, व्युज्ज्या $६०^\circ = \frac{२}{\sqrt{३}}$,

व्युत्कोज्या $६०^\circ = २$,

तथा कोस्प $६०^\circ = \frac{१}{\sqrt{३}}$

२·५ कोण $३०^\circ$ अथवा $\frac{प्या}{६}$ की निष्पत्तियां —

कोण $३०^\circ$, कोण $६०^\circ$ का लम्ब-पूरक है, अतः अनुच्छेद २·१ और २·४ से,

$$\text{ज्या ३०} = \text{कोज्या ६०} = \frac{१}{२}$$

$$\text{कोज्या ३०} = \text{ज्या ६०} = \frac{\sqrt{3}}{२}$$

$$\text{स्प ३०}^\circ = \frac{\text{ज्या ३०}^\circ}{\text{कोज्या ३०}^\circ} = \frac{१/२}{\sqrt{3}/२} = \frac{१}{\sqrt{3}}$$

इसलिए व्युज्ज्या $३०^\circ = २$,

$$\text{व्युत्कोज्या ३०}^\circ = \frac{२}{\sqrt{३}},$$

और कोस्प $३०^\circ = \sqrt{३}$

उदाहरण— अनुच्छेद ३४ की आकृति से ३०° के कोण की निष्पत्तियां निकालो।

३६ प्रमाप कोणों ०°, ३०°, ४५°, ६०° और ९०° की निष्पत्तियों की आवश्यकता होती है। वे यहां निम्नलिखित सारणी (table) के रूप में दी गई हैं। विद्यार्थियों को चाहिए कि इसे कण्ठस्थ कर लें।

| कोण | ०° | ३०° | ४५° | ६०° | ९०° |
|---|---|---|---|---|---|
| ज्या | ० | $\frac{१}{२}$ | $\frac{१}{\sqrt{२}}$ | $\frac{\sqrt{३}}{२}$ | १ |
| कोटिज्या | १ | $\frac{\sqrt{३}}{२}$ | $\frac{१}{\sqrt{२}}$ | $\frac{१}{२}$ | ० |
| स्पर्शज्या | ० | $\frac{१}{\sqrt{३}}$ | १ | $\sqrt{३}$ | $\infty$ |
| व्युत्क्रमज्या | $\infty$ | २ | $\sqrt{२}$ | $\frac{२}{\sqrt{३}}$ | १ |
| व्युत्क्रम-कोटिज्या | १ | $\frac{२}{\sqrt{३}}$ | $\sqrt{२}$ | २ | $\infty$ |
| कोटिस्पर्शज्या | $\infty$ | $\sqrt{३}$ | १ | $\frac{१}{\sqrt{३}}$ | ० |

३.६१ उदाहरण १— सत्यापन (verify) करो कि

$$ज्या\ ६०° = \frac{२ स्प\ ३०}{१ + स्प^{२}\ ३०°}$$

$$दक्षिण\ पक्ष = \frac{२\cdot\frac{१}{\sqrt{३}}}{१ - \frac{१}{३}}$$

$$= \frac{२}{\sqrt{३}} \times \frac{३}{४} = \frac{\sqrt{३}}{२}$$

$$= \text{ज्या } ६०^\circ = \text{वाम पक्ष}$$

उदाहरण २— सिद्ध करो कि

$$(\text{कोज्या } ३० + \text{स्प } ६०)^2 + (\text{ज्या } ४५ + \sqrt{२}\ \text{कोज्या } ६०)^2 + (\text{कोस्प } ६० - \text{कोज्या } ३०^\circ)^2 = \frac{५३}{६}$$

$$\text{वाम पक्ष} = \left(\frac{\sqrt{३}}{२} + \sqrt{३}\right)^2 + \left(\frac{१}{\sqrt{२}} + \sqrt{२} \times \frac{१}{२}\right)^2 + \left(\frac{१}{\sqrt{३}} - \frac{\sqrt{३}}{२}\right)^2$$

$$= \left(\frac{३\sqrt{३}}{२}\right)^2 + \left(\frac{२}{\sqrt{२}}\right)^2 + \left(-\frac{१}{२\sqrt{३}}\right)^2$$

$$= \frac{२७}{४} + \frac{४}{२} + \frac{१}{१२}$$

$$= \frac{८१ + २४ + १}{१२}$$

$$= \frac{१०६}{१२}$$

$$= \frac{५३}{६}$$

## प्रश्नावलि ४

(१) सत्यापन करो कि

(अ) $\text{ज्या } ६०^\circ = २\text{ज्या } ३०^\circ \text{ कोज्या } ३०^\circ$

(आ) $\text{कोज्या } ९०^\circ = \text{कोज्या}^२ ४५^\circ - \text{ज्या}^२ ४५^\circ$

$= २ \text{ कोज्या}^२ ४५^\circ - १$

$= १ - २\text{ज्या}^२ ४५^\circ$

(इ) $\text{ज्या } ३०^\circ = \sqrt{\frac{१ - \text{कोज्या } ६०}{२}}$

(ई) $\text{कोज्या } ३०^\circ = \sqrt{\frac{१ + \text{कोज्या } ६०^\circ}{२}}$

* (२) सत्यापन करो कि

(अ) $\text{ज्या } १३५^\circ = ३ \text{ ज्या } ४५^\circ - ४ \text{ ज्या}^३ ४५^\circ$

(आ) $\text{कोज्या } १३५^\circ = ४ \text{ कोज्या}^३ ४५^\circ - ३ \text{ कोज्या } ४५^\circ$

(इ) $\text{स्प } १२०^\circ = \frac{४ \text{ स्प } ३०^\circ - ४ \text{ स्प}^३ ३०^\circ}{१ - ६\text{स्प}^२ ३०^\circ + \text{स्प}^४ ३०}$

(ई) $\text{कोज्या } १२०^\circ = - \frac{१ - \text{स्प}^२ ६०^\circ}{१ + \text{स्प}^२ ६०^\circ}$

---

टिप्पणी— विद्यार्थियों को चाहिए कि पांचवें अध्याय को पढ़ लेने के पश्चात् दूसरे उदाहरण को करें।

(३) सिद्ध करो कि

$$(\text{व्युकोज्या}^2 ४५ + \text{व्युज्या}^2 ६०^\circ + \text{कोस्प}^2 ३०^\circ)$$

$$= ४ (\text{कोज्या}^2 ४५^\circ + \text{ज्या}^2 ६०^\circ + \text{स्प}^2 ३०^\circ) = ६\tfrac{१}{३}$$

(४) सिद्ध करो कि

$$\text{व्युकोज्या } ३०^\circ \text{ स्प } ६०^\circ + \text{ज्या } ४५^\circ \text{ व्युज्या } ४५ + \text{कोज्या } ३० \text{ कोस्प } ६० = \frac{७}{२}$$

२.७ सीमा (limit) की कल्पना—

मान लो $\frac{\text{क}}{\text{य}}$ एक भिन्न (fraction) है जिसमें अंश क की अहाँ स्थिर है और हर य की अहाँ विचरणशील (variable, or capable of variation) है।

उदाहरणार्थ, $\frac{\text{क}}{\frac{१}{१०}} = १०\text{क}$,

$$\frac{\text{क}}{\frac{१}{१०००}} = १०००\text{क} \text{ इत्यादि।}$$

स्पष्ट है कि जैसे-जैसे हर य की अहाँ कम होती जाती है, वैसे वैसे भिन्न $\frac{\text{क}}{\text{य}}$ की अहाँ बढ़ती जाती है। हर य

की अर्हा पर्याप्त कम करने पर, भिन्न $\frac{क}{य}$ की अर्हा इच्छानुसार बढ़ाई जा सकती है।

अर्थात्, जैसे-जैसे य की अर्हा शून्य की ओर पहुंचती है, वैसे-वैसे भिन्न $\frac{क}{य}$ की अर्हा अनंती की ओर प्रवृत्त होती है (tends towards infinity)।

जब न्यून होते-होते य शून्यसम हो जाता है तो $\frac{क}{य}$ की अर्हा की सीमा अनंत होती है।

अथवा संक्षेप में,

$$\lim_{य \to 0} \left(\frac{क}{य}\right) = \infty$$

पुनः, यदि राशि य संतत (continuously) बढ़ती जाय और अन्त में अनंत हो जाय तो भिन्न $\frac{क}{य}$ की अर्हा अत्यंत छोटी (infinitesimally small) हो जाती है।

अर्थात् $\lim_{य \to \infty} \left(\frac{क}{य}\right) = 0$

$$= \frac{अ}{२ प्या}$$

∴ शकल कमख का क्षेत्रफल

$$= \frac{अ}{२ प्या} \quad \text{(वृत्त का क्षेत्रफल)}$$

$$= \frac{अ}{२ प्या} \times प्या त्र^{२}$$

$$= \frac{१}{२} अ त्र^{२}$$

३·२ यदि $० < अ < \frac{प्या}{२}$, जहां अ आरीय माप में है तो ज्या अ $<$ अ $<$ स्प अ।

मान लो म केन्द्र और त्र त्रिज्या वाले वृत्त का कमख एक शकल है, और $\angle कमख = अ^{आ}$

मक, मख और कख को मिलाओ। बिंदु ख पर वृत्त की स्पर्श-रेखा खस खींचो जो वर्धित (produced) रेखा मक से बिंदु स पर मिले तो, △ कमख का क्षेत्रफल,

$$= \frac{१}{२} मक.(ख \text{ से } मक \text{ पर लंब})$$

$$= \frac{१}{२} मक. मख ज्या अ$$

$\left(\because \frac{\text{खस}}{\text{मख}} = \frac{\text{खस}}{\text{त्र}} = \text{स्प अ}\right)$

$= \frac{१}{२}$ त्र$^२$स्पअ

आकृति से यह स्पष्ट है कि △ कमख पूर्ण रूप से, शकल कमख के अन्तर्गत है और शकल कमख पूर्ण रूप से, △ खमस के अंतर्गत है।

इसलिए, △ कमख < शकल कमख < △ मखस

अर्थात् $\frac{१}{२}$ त्र$^२$ज्या अ $< \frac{१}{२}$ त्र$^२$ अ $< \frac{१}{२}$ त्र$^२$स्प अ

अथवा आदि से अन्ततक $\frac{१}{२}$ त्र$^२$ से भाग देने पर

ज्या अ < अ < स्प अ

३.९१ यदि अ शून्य की ओर प्रवृत्त हो तो $\frac{\text{ज्या अ}}{\text{अ}}$ और $\frac{\text{स्प अ}}{\text{अ}}$ दोनों राशिया सीमा में १ के सम होती हैं।

पिछले अनुच्छेद से,

ज्या अ < अ < स्प अ . ................(१)

आदिसे अततक ज्याअ से भाग देने पर,

$१ < \frac{\text{अ}}{\text{ज्या अ}} < \frac{१}{\text{कोज्या अ}}$

अथवा, $१ < \frac{अ}{ज्या\ अ} <$ व्युत्कोज्या अ  (२)

जब अ की अर्हा अत्यंत छोटी हो जाती है तब व्युत्कोज्या अ की अर्हा १ हो जाती है।

इसलिए, सम्बन्ध (२) से, $\frac{ज्या\ अ}{अ}$ की सीमा १ है।

इसी प्रकार (१) को आदिमे अन्ततक स्प अ से भाग देने पर,

$$कोज्या\ अ < \frac{अ}{स्प\ अ} < १ \ldots \quad \ldots (३)$$

परन्तु जब अ की अर्हा अत्यंत छोटी हो जाती है तब कोज्या अ की अर्हा १ हो जाती है।

इसलिए सम्बंध (३) से $\frac{अ}{स्प\ अ}$ अथवा $\frac{स्प\ अ}{अ}$ की सीमा १ होती है।

ये फल (result) प्राय: इस रूप में लिखे जाते हैं।

$$सी_{अ \to 0} \left(\frac{ज्याअ}{अ}\right) = १,$$

$$सी_{अ \to 0} \left(\frac{स्पअ}{अ}\right) = १$$

३·९२ उदाहरण १— यदि किसी कोण का आरीय नाप अ हो तो दिखाओ कि

$$\text{सी}_{\text{स} \to \infty} \left[ \text{स}\cdot\text{ज्या}\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right) \right] = \text{अ}$$

$$\text{अब स. ज्या } \left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right) = \text{अ}\cdot\frac{\text{ज्या}\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right)}{\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right)}$$

$$\therefore \text{सी}_{\text{स} \to \infty} \left[ \text{स ज्या}\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right) \right] = \text{अ. सी}_{\text{स} \to \infty} \frac{\text{ज्या}\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right)}{\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right)}$$

$$= \text{अ.सी}_{\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right) \to 0} \frac{\text{ज्या}\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right)}{\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right)}$$

$$= \text{अ. १} = \text{अ}$$

उदाहरण २— ज्या ३०′ की एक उपसन्न (approximate) अर्हा निश्चित करो।

$$३०' = \left(\frac{१}{२}\right) = \left(\frac{\text{प्या}}{१८० \times २}\right)^{\text{आ}}$$

$$\therefore \quad \text{ज्या}३०' = \text{ज्या}\left(\frac{\text{प्या}}{३६०}\right)$$

$$= \frac{\text{प्या}}{३६०} \text{ लगभग}$$

$$= \frac{३.१४१५९}{३६०}$$

$$= .००८७२६६ \text{ लगभग}$$

## प्रश्नावलि ५

इन कोणों की उपलब्ध अर्घाएं निकालो—

(१) कोज्या २०' (२) ज्या २०'

(३) व्युज्ज्या १०" (४) व्युत्कोज्या १'

(५) कोस्प ८९°

नीचे दिए समीकरणों का स्थूल रूप से साधन करो।

(६) स्प अ = ·०१ (७) ज्या अ = ·००२

(८) यदि अ आरीय माप में हो तो सिद्ध करो कि,

$$\lim_{\text{स} \to \infty} \left[\text{स}\cdot\text{स्प}\left(\frac{\text{अ}}{\text{स}}\right)\right] = \text{अ}$$

(९) किसी विन्दु से १ क्रोशक (mile) की दूरी पर स्थित ६ पाद ऊंचे बांस द्वारा दत्त विन्दु पर आपातित कोण का निश्चय करो।

(१०) यदि किसी विन्दु से ८८० यष्टि (yards) की दूरी पर स्थित एक बांस दत्त विन्दु पर २०′ का कोण आपातित करता हो, तो बांस की ऊंचाई क्या है ?

# चौथा अध्याय

## त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों के विचरण (variations)

४·१ धन और ऋण रेखाएं—

पहले अध्याय में यह बतलाया जा चुका है कि कोण किस प्रकार धन अथवा ऋण हो सकते हैं। अब यह देखा जायगा कि एक समतल में रेखाओं की दिशा किस प्रकार धन अथवा ऋण हो सकती है।

आ. ४.१

मान लो कि यमय' और रमर' दो परस्पर लंब सरल रेखाएं एक दूसरे को म बिंदुपर काटती हैं।

तो रूढ़ि के अनुसार रर' के दक्षिण पक्ष की ओर यय' की समान्तर सरल रेखाएं धन, और रर' के वाम पक्ष की ओर यय' की समान्तर सरल रेखाएं ऋण मानी जाती हैं।

इसी प्रकार र'र की समान्तर और यय' के ऊपर की सरल रेखाएं धन, और रर' की समान्तर और यय' के नीचे की सरल रेखाएं ऋण मानी जाती हैं।

४.२ किसी भी कोण की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां—दूसरे अध्याय में न्यूनकोण की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की

आ. ४.१

परिभाषा दी गई है। अब किसी भी कोण की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की परिभाषा दी जायगी।

मान लो कि परस्पर लंब रेखाएं यय', रर' एक दूसरे का म बिंदु पर छेदन करती हैं। इस प्रकार पत्र का सम्पूर्ण समतल चार चरणों में विभाजित हो जाता है।

मान लो निश्चित आयाम की सदिश त्रिज्या मव, स्थिति मय से प्रतिघड़ीवत् परिभ्रमण आरम्भ कर, धन कोण यमव (=अ) का अनुरेखण करती है। जैसा कि आकृतियों में प्रदर्शित किया गया है रेखा मव, चार चरणों में से किसी भी चरण में हो सकती है। व बिंदु से रेखा यय' पर वभ लम्ब खींचो। कोण अ की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां ये होंगी—

$$\text{ज्या अ} = \frac{\text{भव}}{\text{मव}}, \quad \text{व्युज्ज्याअ} = \frac{\text{मव}}{\text{भव}}$$

$$\text{कोज्या अ} = \frac{\text{मभ}}{\text{मव}}, \quad \text{व्युत्कोज्या अ} = \frac{\text{मव}}{\text{मभ}}$$

$$\text{स्प अ} = \frac{\text{भव}}{\text{मभ}}, \quad \text{कोस्प अ} = \frac{\text{मभ}}{\text{भव}}$$

ऊपर दी हुई परिभाषाओं में रेखाओं के चिह्नों पर उचित ध्यान देने की आवश्यकता है। सदिश त्रिज्या सदा धन मानी जाती है।

४·२१ कोण यमव (= अ) की अर्हा चाहे कुछ भी हो, अनुच्छेद २·५ की भांति, यहां भी यह दिखाया जा सकता है कि,

$$ज्या^2 अ + कोज्या^2 अ = 1$$

$$व्युत्कोज्या^2 अ = 1 + स्प^2 अ$$

$$व्युज्ज्या^2 अ = 1 + कोस्प^2 अ$$

$$स्प\ अ = \frac{ज्या\ अ}{कोज्या\ अ}$$

$$और\ व\ कोस्प\ अ = \frac{कोज्या\ अ}{ज्या\ अ}$$

४ ३ त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों के चिह्न-

आ. ४ २

म बिंदु को केन्द्र मानकर किसी निश्चित त्रिज्या का एक वृत्त खींचो। व्यास यय' और रर' वृत्त को चार चरणों में विभाजित करते हैं। मान लो कि मव$_1$, मव$_2$, मव$_3$ और मव$_4$ चार चरणों में सदिश त्रिज्या की स्थितियां हैं। व$_1$भ$_1$, व$_2$भ$_2$, व$_3$भ$_3$ और व$_4$भ$_4$ रेखा यय' पर लम्ब खींचो।

प्रथम चरण यमर में भ$_1$व$_1$ और मभ$_1$ दोनों रेखाएं धन हैं; अतः इस चरण के किसी कोण की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां धन होंगी।

द्वितीय चरण य'मर में भ$_2$व$_2$ धन है परन्तु मभ$_2$ ऋण है। इसलिए ज्या $\angle$व$_2$मभ$_2$, भ$_2$व$_2$ और मव$_2$, दो धन राशियों की निष्पत्ति होने के कारण धन है; परन्तु कोटिज्या $\angle$व$_2$मभ$_2$ ऋण राशि मभ$_2$ और धन राशि मव$_2$ की निष्पत्ति होने के कारण ऋण है। इसी प्रकार स्पर्शज्या $\angle$व$_2$मभ$_2$ भी धन राशि भ$_2$व$_2$ और ऋण राशि मभ$_2$ की निष्पत्ति होने के कारण ऋण है।

तृतीय चरण य'मर' में भ$_3$व$_3$ और मभ$_3$ दोनों रेखाएं ऋण हैं; अतः ज्या $\angle$व$_3$मभ$_3$ और कोटिज्या $\angle$व$_3$ मभ$_3$ ऋण हैं परन्तु स्पर्शज्या $\angle$व$_3$मभ$_3$ धन है।

चतुर्थ चरण र'मय में भ$_4$व$_4$ ऋण और मभ$_4$ धन है; अतः ज्या $\angle$व$_4$मभ$_4$ ऋण, कोटिज्या $\angle$व$_4$मभ$_4$ धन और स्पर्शज्या $\angle$व$_4$मभ$_4$ ऋण हैं।

क्योंकि किसी कोण की व्युत्क्रमज्या, उस कोण की ज्या का व्युत्क्रम है अतः किसी भी चरण में कोण की व्युत्क्रमज्या का चिह्न उस कोण की ज्या के चिह्न के समान होगा। इसी प्रकार किसी भी चरण में कोण की व्युत्क्रमकोटिज्या

और कोटिज्या के चिह्न तथा स्पर्शज्या और कोटिस्पर्शज्या के चिह्न सदा एक होते हैं। इसलिए यदि किसी कोण की तीन मुख्य त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों के चिह्न ज्ञात हों तो उसकी शेष निष्पत्तियों के चिह्न भी ज्ञात किए जा सकते हैं।

अतः यह सारणी स्मरण रखनी चाहिए—

४·४ अब, कोण अ का शून्य से २ π तक संतत विचरण होने पर, ज्या अ की अर्हा के विचरणों का अनुरेखण किया जायगा।

मान लो पिछले अनुच्छेद की आकृति में वृत्त की त्रिज्या त्र है।

प्रथम चरणः— ज्या अ = $\frac{\text{भ}_१\text{य}_१}{\text{त्र}}$

जैसे-जैसे कोण अ शून्य से $\frac{\pi}{२}$ तक बढ़ता है, वैसे-वैसे $\text{भ}_१\text{य}_१$

पहुंचती है और उसके द्वारा अनुरेखित कोण अ २ π के सम होता है। इस परिभ्रमण के आरम्भ से अन्त तक, कोण अ की ज्या की अर्हाओं के परिवर्तनों पर गतानुच्छेद में विचार किया गया है। अब यदि सदिश त्रिज्या पुनः एक पूर्ण प्रतिघटीवत् परिभ्रमण करे तो कोण अ की अर्हा २ π से ४ π तक बढ़ जाती है और प्रथम परिभ्रमण में ज्या अ की अर्हाओं में जो परिवर्तन हुए थे उनका उसी क्रम (order) में पुनरावर्तन होता है। इसके अतिरिक्त यदि किन्हीं भी दो कोणों का अन्तर ४ लंब कोण अथवा २ π यार हो, तो उन कोणों के लिए सदिश त्रिज्या की स्थिती एक ही होती है: अतः उन कोणों की ज्या भी एक ही होती है। इसलिए यह स्पष्ट है कि ज्या एक आवर्तीय श्रित है और उसका आवर्त-काल (period) २ π है। इसी प्रकार सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां आवर्तीय श्रित हैं और स्पर्शज्या और कोटिस्पर्शज्या के अतिरिक्त सब का आवर्त काल २ π है।

स्पर्शज्या और कोटिस्पर्शज्या की अर्हाओं में, परिभ्रमण-रेखा के प्रत्येक अर्ध परिभ्रमण के पश्चात् पुनरावर्तन होता है। अतः स्पर्शज्या और कोटिस्पर्शज्या का आवर्त-काल π है।

४·६ ज्या-बिंदुरेख (sine graph) अथवा समीकार र=ज्या य का बिंदुरेख

मान लो कि परस्पर लंब सरल रेखाएं मय और मर बिंदु म पर मिथश्छेदन करती हैं। रेखा मय पर य और रेखा मर पर ज्या य की संवादी अर्हाओं का मापन करो। य की कुछ उपयुक्त अर्हाएं उदाहरणार्थ ०, $\frac{\pi}{४}$, $\frac{\pi}{३}$, इत्यादि लेकर ज्या

संतत शून्य से त्र तक बढ़ता है। अतः ज्या अ की यहाँ संतत ० से १ तक बढ़ती है।

द्वितीय चरणः— ज्या अ = $\frac{भ_2 य_2}{त्र}$

जैसे-जैसे कोण अ, $\frac{प्या}{2}$ से प्या तक बढ़ता है वैसे-वैसे $भ_2 य_2$

संतत त्र से शून्य तक घटता है। अतः ज्या अ की यहाँ संतत १ से शून्य तक घटती है।

तृतीय चरणः— ज्या अ = $\frac{भ_3 य_3}{त्र}$

जैसे-जैसे कोण अ, प्या से $\frac{3 प्या}{2}$ तक बढ़ता है, वैसे-वैसे $भ_3 य_3$

संतत शून्य से − त्र तक घटता है। अतः ज्या अ की यहाँ संतत शून्य से −१ तक घटती है।

चतुर्थ चरणः— ज्या अ = $\frac{भ_4 य_4}{त्र}$

जैसे-जैसे कोण अ $\frac{3 प्या}{2}$ से २ प्या तक बढ़ता है, वैसे-वैसे

$भ_4 य_4$ संतत − त्र से शून्य तक बढ़ता है। अतः ज्या अ की यहाँ संतत −१ से शून्य तक बढ़ती है।

४·५ आवर्तीय श्रित (periodic functions)—

स्थिति मय से आरम्भ कर एक पूर्ण प्रतिघडीवत् परिभ्रमण करने के पश्चात् सदिश त्रिज्या पुनः स्थिति मय पर आ

यह वक्र ज्या – विन्दुरेख अथवा समीकार र = ज्या य का विन्दुरेख कहलाता है।

य और ज्या य की उपयुक्त अर्हाएं लेने से इस वक्र को मय के ऋण पार्श्व (side) पर भी बढ़ा सकते हैं।

४.७ इसी प्रकार, कोण अ के संतत, शून्य से २ प्या तक विचरण करने पर कोज्या अ की अर्हाओं के विचरण का अनुरेखण करो और समीकार र = कोज्या य का विन्दुरेख खींचो।

आ. ४.४

अपेक्षित विन्दु-रेख दी हुई आकृति के समान होगा।

४.८ अब कोण अ के शून्य से २ प्या तक संतत विचरण करने पर स्प अ की अर्हा के विचरण का अनुरेखण

य की संवादी अर्हाएं निकालो।

| य | ० | $\frac{प्या}{२}$ | प्या | $\frac{३प्या}{२}$ | २प्या | $\frac{५प्या}{२}$ | ३प्या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ज्या य | ० | १ | ० | −१ | ० | १ | ० |

ये साथ में दी हुई सारणी में भी दी गई हैं।

य के लिये $\frac{प्या}{२}$ आर = २ शतिमान

और र अथवा ज्या अ के लिए १ = १ शतिमान इस अनुमाप (scale) पर, य और ज्या य की संवादी अर्हाओं क निरूपण करने वाले विन्दुओं का अंकन करो।

यह देखा जायगा कि ये सब विन्दु एक संतत (continuous) वक्र (curve) पर हैं।

आ. ४.३

जैसे-जैसे कोण अ शून्य से $\frac{\text{प्या}}{२}$ तक संतत बढ़ता है $\text{भ}_१\text{व}_१$ संतत बढ़ता है और $\text{मभ}_१$ संतत घटता है।

इसलिए $\frac{\text{भ}_१\text{व}_१}{\text{मभ}_१}$ अर्थात् स्प अ संतत बढ़ता है।

जब अ $= \frac{\text{प्या}}{२}$, तो $\text{भ}_१\text{व}_१ = \text{त्र}$ और $\text{मभ}_१ = ०$

$$\therefore \quad \text{स्प} \frac{\text{प्या}}{२} = \infty$$

इसलिए प्रथम चरण में स्प अ शून्य से $+\infty$ तक संतत बढ़ता है।

द्वितीय चरणः— द्वितीय चरण में, कोण अ जैसे-जैसे $\frac{\text{प्या}}{२}$ से प्या तक बढ़ता है वैसे-वैसे $\text{भ}_२\text{व}_२$ त्र से शून्य तक घटता है और $\text{मभ}_२$ ऋण रहते हुए संख्यात्मक रूप से (numerically) शून्य से त्र तक बढ़ता जाता है।

$$\text{अब स्प अ} = \frac{\text{भ}_२\text{व}_२}{\text{मभ}_२}$$

$\therefore$ जब अ $= \frac{\text{प्या}}{२} +$ उपेक्षणीय अल्प कोण

$$\text{तब स्प अ} = \frac{\text{त्र}}{-०} = -\infty$$

और जब अ $=$ प्या, स्प अ $= \frac{०}{-\text{त्र}} = ०$

किया जायगा।

आ. ४. ५

प्रथम चरणः—$\text{स्प अ} = \frac{\text{भ}_1\text{ब}_1}{\text{मभ}_1}$

जब $\text{अ} = 0$, तो $\text{भ}_1\text{ब}_1 = 0$

और $\text{मभ}_1 = \text{त्र}$

$\therefore \quad \text{स्प } 0 = \frac{0}{\text{त्र}} = 0$

जैसे-जैसे कोण अ शून्य से $\frac{\text{प्या}}{२}$ तक संतत बढ़ता है $भ_१ब_१$ संतत बढ़ता है और $मभ_१$ संतत घटता है।

इसलिए $\frac{भ_१ब_१}{मभ_१}$ अर्थात् स्प अ संतत बढ़ता है।

जब अ = $\frac{\text{प्या}}{२}$, तो $भ_१ब_१$ = त्र और $मभ_१$ = ०

$\therefore$ स्प $\frac{\text{प्या}}{२} = \infty$

इसलिए प्रथम चरण में स्प अ शून्य से + ∞ तक संतत बढ़ता है।

द्वितीय चरणः— द्वितीय चरण में, कोण अ जैसे-जैसे $\frac{\text{प्या}}{२}$ से प्या तक बढ़ता है वैसे-वैसे $भ_२ब_२$ त्र से शून्य तक घटता है और $मभ_२$ ऋण रहते हुए संख्यात्मक रूप से (numerically) शून्य से त्र तक बढ़ता जाता है।

अब स्प अ = $\frac{भ_२ब_२}{मभ_२}$

$\therefore$ जब अ = $\frac{\text{प्या}}{२}$ + उपेक्षणीय अल्प कोण

तब स्प अ = $\frac{-\text{त्र}}{२} = -\infty$

और जब अ = प्या, स्प अ = $\frac{०}{-\text{त्र}}$ = ०

इसलिए स्प अ बीजीय विधि से (algebraically) $-\infty$ से शून्य तक बढ़ता है।

अतः, अ के $\frac{\text{व्या}}{२}$ अर्हा प्राप्त करने के ठीक पूर्व ही स्प अ की अर्हा धन और बहुत बड़ी होती है, और अ के $\frac{\text{व्या}}{२}$ अर्हा प्राप्त करने के ठीक पश्चात ही स्प अ की अर्हा ऋण और बहुत बड़ी होती है।

इसप्रकार जब अ की अर्हा प्रथम चरण से द्वितीय चरण में प्रवेश करती हुई, $\frac{\text{व्या}}{२}$ के सम होती है तब स्प अ की अर्हा में एक खण्ड (break) आ जाता है।

तृतीय चरणः— तृतीय चरण में $\text{भ}_३\text{ब}_३$ और $\text{मभ}_३$ दोनों ऋण होते हैं, $\text{भ}_३\text{ब}_३$ संख्यात्मक रूप से शून्य से त्र तक बढ़ता है। और $\text{मभ}_३$ संख्यात्मक रूप से त्र से शून्य तक घटता है।

इसलिए स्प अ $= \frac{\text{भ}_३\text{ब}_३}{\text{मभ}_३}$ धन रहते हुए शून्य से $\infty$ तक बढ़ता है।

चतुर्थ चरणः— चतुर्थ चरण में $\text{भ}_४\text{ब}_४$ ऋण है और संख्यात्मक रूप से त्र से शून्य तक घटता है, और $\text{मभ}_४$ धन रहते हुए शून्य से त्र तक बढ़ता है।

इसलिए स्प अ $= \frac{\text{भ}_४\text{ब}_४}{\text{मभ}_४}$ बीजीय विधि से $-\infty$ से शून्य तक बढ़ता है।

४.८१ स्पर्शज्या विन्दुरेख अथवा समीकार र=स्प य का विन्दुरेख—

| य | ० | $\frac{\text{प्या}}{२}$ −० | $\frac{\text{प्या}}{२}$ +० | प्या | $\frac{\text{३प्या}}{२}$ −० | $\frac{\text{३प्या}}{२}$ +० | २प्या |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्प य | ० | ∞ | −∞ | ० | ∞ | −∞ | ० |

कोण य का शून्य से २ प्या तक विचरण होने पर, स्प य की संवादी अर्हाएं सारणी में दी गई हैं।

सारणी से यह स्पष्ट है कि कोण य के प्या से २ प्या तक

आ. ४.६

विचरण करने पर स्प य की जो अर्हाएं प्राप्त होती हैं वे क्रमशः, कोण य के शून्य से प्या तक विचरण में, स्प य की अर्हाओं के सम हैं। इससे यह ज्ञात होता है कि स्प य का आवर्तकाल प्या है।

कोण य की महत्ताएं मय रेखा पर, स्प य की घन अर्हाएं मर पर और ऋण अर्हाएं मर' पर निरूपित की गई हैं।

स्प य की अर्हाओं का निरूपण करने वाले बिंदुओं को अंकन करो। उन बिंदुओं को मिलाने वाला वक्र खींचने से समीकार र=स्प य का बिंदुरेख प्राप्त होता है। यह आकृति में दिखाया गया है। इसे य की २प्या से बड़ी (greater) अर्हाओं के लिए और य की ऋण अर्हाओं के लिये भी बढ़ा सकते हैं।

४.९ व्युत्क्रमज्या-बिंदुरेख (cosecant graph)

आ. ४.७.

कोण य के शून्य से २π्या तक विचरण के लिये समी-
कार र=व्युज्या य का विंदुरेख आकृति में दर्शाया गया है।

## उदाहरण

कोण अ के शून्य से २π्या तक विचरण करने पर, व्युत्कोज्या अ और कोस्प अ के विचरणों का अनुरेखण करो और

(१) र= व्युत्कोज्या य और (२) र= कोस्प य के विंदुरेख अनुरेखित करो।

## पांचवां अध्याय

### किसी भी महत्ता के कोण की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां

५.१ कोण (३६०° स ± अ) अथवा (२ सप्या ± अ) की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को (जहां स शून्य, अथवा धन अथवा ऋण पूर्णांक हो) अ की निष्पत्तियों के पदों में व्यक्त करना।

आ. ५.१

यह स्पष्ट है कि यदि दो कोणों का अन्तर ३६०° अथवा २प्या का पूर्ण अपवर्त्य (multiple) हो अर्थात् यदि यह अन्तर परिभ्रमण-रेखा के, धन अथवा ऋण दिशा में एक अथवा अनेक पूर्ण परिभ्रमण से अनुरेखित किया जा सके तो दोनों कोणों के लिए परिभ्रमणरेखा की अंतिम स्थितियां संपाती होती हैं। इसलिए ऐसे दो कोणों की सब त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां महत्ता में और साथ ही चिह्न में भी समान होती हैं।

इस प्रकार कोण (३६०° स + अ) की निष्पत्तियां कोण अ की निष्पत्तियों के समान और कोण (३६०° स − अ) की

आ. ५.२

निष्पत्तियां कोण (−अ) की निष्पत्तियों के समान होती हैं।

उपप्रमेयः— ३६०° और ०° की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियां एक सी होती हैं।

५.२ अ की अहाँ चाहे कुछ भी हो, कोण (−अ) की निष्पत्तियां कोण अ की निष्पत्तियों के पदों में व्यक्त करना।

मान लो परिभ्रमणरेखा मय स्थिति से प्रारम्भ हो, महत्ता में अ के सम यमव कोण धन दिशा में और यमव′ कोण ऋण दिशा में अनुरेखित करती है।

अर्थात्, ∠यमव = अ

∠यमव′ = −अ

मव रेखा पर के किसी विन्दु व से मय अथवा मय′ पर वभ लंब खींचो और वभ को इस प्रकार बढ़ाओ कि वह मव′ से विन्दु व′ पर मिले।

मव (और मव′) की चार चरणों में से प्रत्येक में, स्थिति के अनुसार चार आकृतियां दी गई हैं।

चि. ५.१

लंब कोण त्रिभुजों बभम और ब'भम में रेखा मभ साधारण है

और ∠भमब = ∠भमब'

∴ ये दोनों त्रिभुज सर्वांगसम (congruent) हैं।

अतः चारों आकृतियों में से प्रत्येक में, रेखाओं के चिह्नों का उचित ध्यान रखते हुए, $मव' = मव$ और $भव' = -भव$

परिभाषानुसार,

$$ज्या(-अ) = \frac{भव'}{मव'} = \frac{-भव}{मव} = -ज्या\ अ$$

$$कोज्या\ (-अ) = \frac{मभ}{मव'} = \frac{मभ}{मव} = कोज्या\ अ$$

$$\therefore\quad स्प\ (-अ) = \frac{ज्या\ (-अ)}{कोज्या\ (-अ)} = \frac{-ज्या\ अ}{कोज्या\ अ} = -स्प\ अ$$

$$और\ व्युज्ज्या\ (-अ) = -व्युज्ज्या\ अ$$

$$व्युत्कोज्या\ (-अ) = व्युत्कोज्या\ अ$$

$$कोस्प\ (-अ) = -कोस्प\ अ$$

उदाहरण— $ज्या\ (-४५^\circ) = -ज्या\ ४५^\circ = -\frac{१}{\sqrt{२}}$

$$स्प\ (३६०^\circ - ३०^\circ) = स्प\ (-३०^\circ) = -स्प\ ३०^\circ = -\frac{१}{\sqrt{३}}$$

$$कोज्या\ (-६०^\circ) = कोज्या\ ६०^\circ = \frac{१}{२}$$

५.३ श्रित की परिभाषा—

प्रत्येक पदसंहति (expression) चल (variable) और अचल राशियों से बनती है। चल राशि की भिन्न-भिन्न अर्हाओं के अनुसार पदसंहति की अर्हा में भी परिवर्तन होता है। यदि किसी पद संहति में चल राशि य निहित हो तो उसकी अर्हा य की अर्हा पर निर्भर रहती है और इस पद-संहति को य का श्रित कहते हैं। इसे श्रि (य) इस प्रकार लिखते हैं।

यदि श्रि (य) में य के स्थान में −य लिखने से उसकी महत्ता और चिह्न में कोई परिवर्तन न हो तो उसे य का सम श्रित कहते हैं। यदि श्रि (य) सम श्रित हो, तो

श्रि (−य) = श्रि (य)

यदि श्रि (य) में य के स्थान में −य लिखने से उसकी महत्ता पहले के समान रहे परन्तु उसके चिह्न में परिवर्तन हो तो उस य का विषम (odd) श्रित कहते हैं।

यदि श्रि (य) विषम श्रित हो तो

श्रि (−य) = − श्रि (य)

गतानुच्छेद से यह ज्ञात होगा कि कोज्या य और व्युत्क्रोज्या य, य के समश्रित है; तथा ज्या य, व्युज्ज्या य, स्प य और कोस्प य, य के विषम श्रित हैं।

५.४ अ की कोई भी अर्हा होने पर कोण (९०° − अ) अथवा $\left(\frac{\text{प्या}}{२} - \text{अ}\right)$ की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों को

कोण अ की निष्पत्तियों के पदों में व्यक्त करना।

आ. ५.४

मान लो एक परिभ्रमण रेखा मव, अ के सम ∠यमव का अनुरेखण करती है और एक दूसरी परिभ्रमण रेखा मव',

स्थिति मय से प्रारम्भ हो ∠यमर=९० प्रतिघटीवत् अनुरेखित करती है और इसके पश्चात् विरुद्ध दिशा में घूमकर ∠रमय' = अ घटीवत् अनुरेखित करती है। इस प्रकार ∠यमर' = ९०° − अ

मय और मर पर क्रमशः र और र' म से समान दूरी पर लो और मय अथवा मय पर लम्ब यभ और य भ' खींचो।

∠यमर और ∠रमर' की महत्ताएं समान होने के कारण,

∠भमय = ∠मय'भ

और, मर = मय'

दोनों लम्ब कोण त्रिभुज यमभ और मरभ सर्वांग सम हैं।

दोनों त्रिभुजों की संवादी भुजाएं सम आयाम की हैं। चिह्नों का ध्यान रखते हुए, आकृतियों से,

भय = मभ, मभ = भय, मय' = मय

इसलिए परिभाषानुसार,

$$ज्या(९०° − अ) = ज्या∠यमर' = \frac{भ'र'}{मर} = \frac{मभ}{मय} = कोज्या\ अ$$

$$कोज्या\ (९०° − अ) = कोज्या∠यमय' = \frac{मभ'}{मय} = \frac{भय}{मय} = ज्या\ अ$$

$$स्प(९०° − अ) = \frac{ज्या(९०° − अ)}{कोज्या\ (९०° − अ)} = \frac{कोज्या\ अ}{ज्या\ अ} = कोस्प\ अ$$

इसी प्रकार व्युज्ज्या (९० − अ) = व्युत्कोज्या अ,

व्युत्कोज्या (९० − अ) = व्युज्ज्या अ,

१० और १०० के बीच की किसी भी संख्या की छेदा १ और २ के बीच होती है; अतः उसका लक्षण १ होता है।

इसी प्रकार १०० और १००० के बीच की किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण २ होता है।

इसलिए नियम यह है— १ से बड़ी किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण धन, और उस संख्या के अनुकूल भाग के अंकों (digits) की संख्या से १ कम होता है।

उदाहरणार्थ— ३९७·४ के अनुकूल भाग में ३ अंक हैं, अतः उसकी छेदा का लक्षण २ है। इसी प्रकार छे ५०.१, छे २·१२२ छे ३१५५ के लक्षण क्रमशः १, ०, ३ हैं।

(२) अब, मान लो कि दत्त संख्या १ से छोटी है।

तो परिभाषानुसार $१०^{०} = १$, $\therefore$ छे $१ = ०$

$$१०^{-१} = \frac{१}{१०} = \cdot१, \quad \therefore \text{ छे } \cdot१ = -१$$

$$१०^{-२} = \frac{१}{१०^{२}} = \cdot०१, \quad \therefore \text{ छे } \cdot०१ = -२$$

$$१०^{-३} = \frac{१}{१०^{३}} = \cdot००१, \quad \therefore \text{ छे } \cdot००१ = -३$$

इत्यादि

१ और ·१ के बीच की किसी भी संख्या की छेदा ० और −१ के बीच होती है; इसलिए यह छेदा (−१ + कोई दशमिक) के सम होती है; अर्थात् उसका लक्षण १ होता है।

·१ और ·०१ के बीच की किसी भी संख्या की छेदा −१ और −२ के बीच होती है; अतः यह छेदा (−२ + कोई दशमिक) के सम होती है; अर्थात्, उसका लक्षण २̅ होता है।

इसी प्रकार, ·०१ और ·००१ के बीच की किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण ३̅ होता है।

इसलिए नियम यह है—

१ से छोटी किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण ऋण, तथा संख्यात्मक दृष्टि से, दशमिक बिन्दु के पश्चात् आने वाले शून्यों की संख्या से १ अधिक होता है।

उदाहरणार्थ— छे·७१२८, छे·०००२६८१, छे·०४६२, छे·००९०२ के लक्षण क्रमशः १̅, ४̅, २̅, ३̅ हैं।

१३·५२ अब दशमिकांश सम्बन्धी एक प्रमेय सिद्ध किया जायगा।

यदि दो संख्याओं के अंक एक ही हों और एक ही क्रम में हों, तथा उनमें केवल दशमिक बिन्दुओं की स्थितियां भिन्न हों, तो उनकी छेदाओं के दशमिकांश एक ही होते हैं।

मान लो क और ख ऐसी दो संख्याएं हैं जिनके अंक एक ही हैं और एक ही क्रम में हैं और जिनमें केवल दशमिक बिन्दुओं की स्थितियां भिन्न हैं।

१० और १०० के बीच की किसी भी संख्या की छेदा १ और २ के बीच होती है; अतः उसका लक्षण १ होता है।

इसी प्रकार १०० और १००० के बीच की किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण २ होता है।

इसलिए नियम यह है— १ से बड़ी किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण धन, और उस संख्या के अनुकूल भाग के अंकों (digits) की संख्या से १ कम होता है।

उदाहरणार्थ— ३९७·८ के अनुकूल भाग में ३ अंक हैं, अतः उसकी छेदा का लक्षण २ है। इसी प्रकार छे ५०.१, छे २·१२३ छे ३१५५ के लक्षण क्रमशः १, ०, ३ हैं।

(२) अब, मान लो कि दत्त संख्या १ से छोटी है।

तो परिभाषानुसार $१०^{०} = १$, $\therefore$ छे १ = ०

$$१०^{-१} = \frac{१}{१०} = \cdot१, \quad \therefore \quad छे \cdot१ = -१$$

$$१०^{-२} = \frac{१}{१०^{२}} = \cdot०१, \quad \therefore \quad छे \cdot०१ = -२$$

$$१०^{-३} = \frac{१}{१०^{३}} = \cdot००१, \quad \therefore \quad छे \cdot००१ = -३$$

इत्यादि

१ और ·१ के बीच की किसी भी संख्या की छेदा ० और −१ के बीच होती है; इसलिए यह छेदा (−१ + कोई दशमिक) के सम होती है; अर्थात् उसका लक्षण $\bar{१}$ होता है।

·१ और ·०१ के बीच की किसी भी संख्या की छेदा −१ और −२ के बीच होती है; अतः यह छेदा (−२ + कोई दशमिक) के सम होती है; अर्थात्, उसका लक्षण $\bar{२}$ होता है।

इसी प्रकार, ·०१ और ·००१ के बीच की किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण $\bar{३}$ होता है।

इसलिए नियम यह है—

१ से छोटी किसी भी संख्या की छेदा का लक्षण ऋण, तथा संख्यात्मक दृष्टि से, दशमिक बिन्दु के पश्चात् आने वाले शून्यों की संख्या से १ अधिक होता है।

उदाहरणार्थ — छे·७१२८, छे·०००२६८१, छे·०४६२, छे·००९०२ के लक्षण क्रमशः $\bar{१}$, $\bar{४}$, $\bar{२}$, $\bar{३}$ हैं।

१३·५२ अब दशमिकांश सम्बन्धी एक प्रमेय सिद्ध किया जायगा।

यदि दो संख्याओं के अंक एक ही हों और एक ही क्रम में हों, तथा उनमें केवल दशमिक बिन्दुओं की स्थितियां भिन्न हों, तो उनकी छेदाओं के दशमिकांश एक ही होते हैं।

मान लो क और ख ऐसी दो संख्याएं हैं जिनके अंक एक ही हैं और एक ही क्रम में हैं और जिनमें केवल दशमिक बिन्दुओं की स्थितियां भिन्न हैं।

$$\text{छे}\cdot ००४८९२ = \text{छे}\left(\frac{४८९२}{१०^{६}}\right)$$

$$= \text{छे}४८९२ - \text{छे}१०^{६}$$

$$= ३\cdot६८९५ - ६ = \bar{३}\cdot६८९५$$

$$\text{छे}\ ४८९२०० = \text{छे}(४८९२ \times १००)$$

$$= \text{छे}४८९२ + \text{छे}१००$$

$$= ३\cdot६८९५ + २ = ५\cdot६८९५$$

इससे यह स्पष्ट है कि ४, ८, ९, २ इस क्रम में इन्हीं अंको द्वारा बनी संख्याओं की (जिनमें दशमिक विन्दुओं की स्थितियां भिन्न २ है) छेदाओं के दशमिकांश एक ही हैं। विद्यार्थियों को ध्यान में रखना चाहिए कि ऊपर दी हुई प्रत्येक संख्या की छेदा का लक्षण गतानुच्छेद के नियमों के अनुसार तुरंत निकाला जा सकता है।

१३·६ छेदाओं और प्रतिच्छेदाओं (antilogarithms) की सारणियां—

कैसल की छेदाओं की सारणी से १ से लेकर १०००० तक की किसी भी संख्या की छेदा निश्चित की जा सकती है। इन सारणियों में दशमिक विन्दु न देकर चार अंको तक शुद्ध दशमिकांश दिए गए हैं। अनुच्छेद १३·५१ में दिए नियमों के अनुसार उनके लक्षण निकाले जा सकते हैं।

१३.६१ उदाहरण— छे ·२३८७ निकालो।

निरीक्षण से छे ·२३८७ का लक्षण $\bar{१}$ है।

$\therefore$ छे ·२३८७ = $\bar{१}$ + छे २३८७ का दशमिकांश

तो $ख = क . १०^स$

(जहां स धन अथवा ऋण कोई पूर्णांक है)

$$छे\, ख = छे\, (क\, १०^स)$$
$$= छे\, क + छे\, १०^स$$
$$= छे\, क + स \cdot छे\, १०$$
$$= छे\, क + स$$

$\therefore छे\, ख - छे\, क = स$

इस प्रकार छेख और छेक में केवल एक अनुकल संख्या का ही अन्तर है। अतः, उनके दशमिकांश एक ही हैं। यह इस उदाहरण से अधिक स्पष्ट हो जायगा।

मान लो छे ४८९२ = ३.६८९५ दिया गया है।

$$तो\; छे\, ४८९.२ = छे \frac{४८९२}{१०}$$
$$= छे\, ४८९२ - छे\, १०$$
$$= ३.६८९५ - १$$
$$= २.६८९५$$

$$इसी\; प्रकार\; छे\, ४.८९२ = छे \frac{४८९२}{१०००}$$
$$= छे ४८९२ - छे १०००$$
$$= ३.६८९५ - ३$$
$$= ०.६८९५$$

$$\text{छे}\cdot\text{००४८९२} = \text{छे}\left(\frac{\text{४८९२}}{\text{१०}^{\text{६}}}\right)$$

$$= \text{छे४८९२} - \text{छे१०}^{\text{६}}$$

$$= \text{३}\cdot\text{६८९५} - \text{६} = \bar{\text{३}}\cdot\text{६८९५}$$

$$\text{छे ४८९,२००} = \text{छे}(\text{४८९२} \times \text{१००})$$

$$= \text{छे४८९२} + \text{छे१००}$$

$$= \text{३}\cdot\text{६८९५} + \text{२} = \text{५}\cdot\text{६८९५}$$

इससे यह स्पष्ट है कि ४, ८, ९, २ इस क्रम में इन्हीं अंको द्वारा बनी संख्याओं की (जिनमें दशमिक बिन्दुओं की स्थितियां भिन्न २ है) छेदाओं के दशमिकांश एक ही हैं। विद्यार्थियों को ध्यान में रखना चाहिए कि ऊपर दी हुई प्रत्येक संख्या की छेदा का लक्षण गतानुच्छेद के नियमों के अनुसार तुरंत निकाला जा सकता है।

१३·६ छेदाओं और प्रतिच्छेदाओं (antilogarithms) की सारणियां—

केवल की छेदाओं की सारणी से १ से लेकर १०००० तक की किसी भी संख्या की छेदा निश्चित की जा सकती है। इन सारणियों में दशमिक बिन्दु न देकर चार अंकों तक शुद्ध दशमिकांश दिए गए हैं। अनुच्छेद १३·५१ में दिए नियमों के अनुसार उनके लक्षण निकाले जा सकते हैं।

१३.६१ उदाहरण— छे ·२३८७ निकालो।

निरीक्षण से छे ·२३८७ का लक्षण $\bar{\text{१}}$ है।

$$\therefore \text{ छे }\cdot\text{२३८७} = \bar{\text{१}} + \text{छे २३८७ का दशमिकांश}$$

छेदा सारणी में प्रथम स्तम्भ (column) में २३ और शीर्षपंक्ति (top row) में ८ को देखा जाता है। जिससे २३ की रेखा में ८ के नीचे ३७६६ मिलता है। २३८७ के चतुर्थ अंक ७ के लिए अन्तर स्कम्भ (difference column) का अवलोकन किया जाता है। उसमें ७ के नीचे २३ की रेखा में १३ दिया है। अब इस १३ को ३७६६ में जोड़ दिया जाता है। योगफल ३७७९ ही अपेक्षित दशमिकांश है।

∴ छे ·२३८७ = १.३७७९

उदाहरण— (१) छे ·०९८७ (२) छे ६६६६
और (३) छे २५.४२ निकालो।

१३·६२ कई बार, दी हुई छेदा से उस छेदा वाली संख्या को निकालने का विलोम (converse) प्रश्न पूछा जाता है। यह प्रतिच्छेदा सारणी की सहायता से निकाल सकते हैं।

उदाहरण— वह संख्या निकालो जिसकी छेदा २·२८९२ हो।

यहां दशमिकांश = ·२८९२

प्रतिच्छेदा सारणी में ·२८ को प्रथम स्तम्भ में, और ९ को शीर्षपंक्ति में देखा जाता है। ·२८ की रेखा में ९ के नीचे १९३२ मिलता है। दशमिकांश के चतुर्थ अंक २ के लिए अंतर-स्तम्भ का अवलोकन किया जाता है। यहां ·२८

की रेखा में २ के नीचे १ मिलता है। इस अंतर का १९३२ में योग करने से १९३३ मिलता है। इसलिए दशमिकांश ·२८६२ वाली संख्या १९३३ है। परन्तु दत्त लक्षण २ है।

अतः दशमिक विन्दु तीन अंको के पश्चात् आयगा। इसलिए अपेक्षित संख्या १९३·३ है।

उदाहरण— (१) $\bar{१}$·१७६२ (२) ·८५०१ और (३) २·४ छद्मांशों वाली सख्याओं का निश्चय करो।

१३·७ त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की सारणियां—

०° से ९०° तक के एक-एक कला से बढ़ाए गए, सब कोणों की ज्या, कोटिज्या और स्पर्शज्या की सारणियां बनाई गई हैं। इस प्रकार की सारणियों को क्रमशः प्राकृत (natural) ज्या सारणी, प्राकृत कोटिज्या सारणी और प्राकृत स्पर्शज्या सारणी कहते हैं।

कभी-कभी त्रिकोणमितीय पदसंहतियों की महाओं का निश्चय करना पड़ता है।

उदाहरणार्थ, $य = \frac{\text{ज्या}२०°३५' \times \text{कोज्या}५४°४०'}{\text{स्प}३३°२४'}$

$\therefore$ छे य = छे ज्या २०°३५' + छे कोज्या ५४°४०' − छे स्प ३३°२४'

त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की छेदाओं का निश्चय करने के लिये, पहिले इन निष्पत्तियों की अर्हाएं प्राकृत ज्या, कोटिज्या और स्पर्शज्या सारणियों से निकालनी पड़ती हैं, पश्चात् इन अर्हाओं की छेदाएं छेदा सारणी से निश्चित की जाती हैं। इस दुगुने परिश्रम से बचाने के लिए, $0^\circ$ से $90^\circ$ तक के सब कोणों की त्रिकोणमितीय निष्पत्तियों की छेदाओं को निश्चय कर उनकी पृथक् सारणियां बनाई गई हैं। इस प्रकार की सारणियों को छेदा ज्या सारणी, छेदा कोटिज्या सारणी और छेदा स्पर्शज्या सारणी कहते हैं।

१२·८ संख्यात्मक गणनाओं (calculations) में छेदाओं का प्रधान उपयोग यह होता है कि वे गुणनफलों का योग में और भागफलों का वियोग में रूपांतर कर देते हैं। इसके अतिरिक्त, वे किसी संख्या को घातांक द्वारा उच्चयन करने, अथवा उसका मूल निकालने की क्लिष्ट विधाओं का क्रमशः गुणा और भाग में रूपांतर कर देते हैं। यह निम्नलिखित उदाहरणों से स्पष्ट हो जायगा।

उदाहरण १— ८३·२४ के ११ वें मूल की अर्हा स्थूल से निकालो।

मान लो $य = (८३·२४)^{\frac{१}{११}}$

$\therefore छेय = \frac{१}{११} छे\ ८३·२४$

छेदा सारणी से,

$$छे\ ८३·२४ = १·९२०३$$

$$\therefore\ छे\ य = \frac{१}{११} \times १·९२०३$$

$$= ·१७४६\ लगभग$$

प्रतिच्छेदा सारणी से,

$$·१७४६ = छे\ १·४९५$$

$$\therefore\ छे\ य = छे\ १·४९५$$

$$अथवा\ य = १·४९५$$

उदाहरण २—

$$\sqrt[५]{\frac{(५९)^{७} \times \sqrt[४]{७२}}{(९३)^{३} \times \sqrt[३]{१९}}}\ की\ अर्हा\ निकालो।$$

मान लो अपेक्षित अर्हा य है;

$$अतः\ छे\ य = छे \left\{\frac{(५९)^{७} \times (७२)^{\frac{१}{४}}}{(९३)^{३} \times (१९)^{\frac{१}{३}}}\right\}^{\frac{१}{५}}$$

$$= \frac{१}{५}\left[छे(५९)^{७} + छे(७२)^{\frac{१}{४}} - छे(९३)^{३} - छे(१९)^{\frac{१}{३}}\right]$$

$$= \frac{१}{५}\left[७छे५९ + \frac{१}{४}छे७२ - ३छे९३ - \frac{१}{३}छे१९\right]$$

छेदा-सारणी से,

$$छे५९ = १·७७०९$$

$$छे७२ = १·८५७३$$

$$\text{छे}\,९३ = १·२६८५$$

$$\text{छे}\,१९ = १·२७८८$$

$$\therefore\ \text{छे}\,\text{य} = \frac{१}{५}\Big[(७ \times १·३७०१) + \Big(\frac{१}{४} \times १·८५७३\Big)$$

$$- (३ \times १·२६८५) - \Big(\frac{१}{२} \times १·२७८८\Big)\Big]$$

$$= \frac{१}{५} \times ६·१२८१$$

$$= १·३०५८ \quad \text{लगभग}$$

$$= \text{छे}\,२०·२२ \quad \text{प्रतिच्छेदा सारणी से.}$$

$$\therefore\ \text{य} = २०·२२$$

उदाहरण ३— सिद्ध करो कि—

$$६\,\text{छे}\,\frac{१०}{९} + २\,\text{छे}\,\frac{२४}{२५} - \text{छे}\,\frac{३}{५} + ३\,\text{छे}\,\frac{८१}{८०} = \text{छे}\,३$$

$$\text{वामपक्ष} = \text{छे}\left(\frac{१०}{९}\right)^{६} + \text{छे}\left(\frac{२४}{२५}\right)^{२} - \text{छे}\left(\frac{३}{५}\right) + \text{छे}\left(\frac{८१}{८०}\right)^{३}$$

$$= \text{छे}\left[\frac{\left(\frac{१०}{९}\right)^{६}\left(\frac{२४}{२५}\right)^{२}\left(\frac{८१}{८०}\right)^{३}}{\left(\frac{३}{५}\right)}\right]$$

$$=\text{छे}\left\{\left(\frac{५\times२}{३^{२}}\right)^{६}\times\left(\frac{३\times२^{३}}{५^{२}}\right)^{२}\times\left(\frac{३^{४}}{५\times२^{४}}\right)^{३}\times\frac{५}{३}\right\}$$

$$=\text{छे}\left\{\frac{५^{७}.२^{१२}.३^{१४}}{५^{७}.२^{१२}.३^{१३}}\right\}$$

$$=\text{छे}\,३=\text{दक्षिण पक्ष}$$

अन्यथा

$$\text{वामपक्ष}=६\,\text{छे}\left(\frac{५.२}{३^{२}}\right)+२\,\text{छे}\left(\frac{२^{३}.३}{५^{२}}\right)-\text{छे}\left(\frac{३}{५}\right)+३\,\text{छे}\left(\frac{३^{४}}{२^{४}.५}\right)$$

$$=६\,(\text{छे}५+\text{छे}२-२\,\text{छे}\,३)+२\,(३\,\text{छे}\,२+\text{छे}\,३-२\,\text{छे}\,५)-(\text{छे}३-\text{छे}५)+३\,(४\,\text{छे}\,३-४\,\text{छे}\,२-\text{छे}\,५)$$

$$=\text{छे}\,३=\text{दक्षिण पक्ष}$$

उदाहरण ४— आधार ७ पर ३७ की छेदा निकालो।

अनुच्छेद १३·३४ से,

$$\text{छे}_{७}३७=\text{छे}_{१०}३७\times\text{छे}_{७}१०$$

$$=\frac{\text{छे}_{१०}३७}{\text{छे}_{१०}७}$$

$$= \frac{१·५६८२}{·८४५८} \quad \text{छेदासारणी से}$$

$$= १·८५४६$$

उदाहरण ५— समीकार $\frac{३^{३य}}{११^{२य+१}} = १०^{य-१}$ का स्थूल रूप से साधन करो।

दोनों पक्षों की छेदाएं लेने पर,

$$३\text{य छे } ३ - (२\text{य}+१) \text{ छे } ११ = (\text{य}-१) \text{ छे}१० = (\text{य}-१)$$

$$\therefore \quad \text{य} = \frac{१ - \text{छे } ११}{१ + २\text{छे}११ - ३\text{छे}३}$$

$$= \frac{१ - १·०४१४}{१ + २·०८२८ - १·४३१३} \quad \text{छेदासारणी से}$$

$$= \frac{-०·०४१४}{१·६५१५}$$

$$= -·०२५०७ \quad \text{लगभग}$$

१३·२ अनुपाती भागों का प्रनियम (principle of proportional parts)—

छेदा सारणी से चार अंकों की किसी भी संख्या की छेदा निकाल सकते हैं। परन्तु, मान लो २५६३ और २५६४ के बीच की किसी संख्या की छेदा निकालनी है;

उदाहरणार्थ, २५६३·६ की छेदा निकालनी है। ऐसी दशा में अनुपाती भागों के प्रनियम का प्रयोग होता है; इस प्रनियम का यह अर्थ है कि किसी संख्या की वृद्धि उसकी छेदा के अनुपात में होती है।

ये उदाहरण इस प्रनियम का प्रयोग दर्शाते हैं।

उदाहरण १— छे ७२·३५७ निकालो।

प्रथम ७२३५ और ७२३६ की छेदाएं निश्चित की जायंगी।

छेदासारणी से, छे ७२३६ = ३·८५९५

छे ७२३५ = ३·८५९४

∴ छे ७२३६ − छे ७२३५ = ०·०००१

इसलिए जब संख्या में १ की वृद्धि होती है, तब उसकी छेदा में ०·०००१ की वृद्धि होती है। अतः, अनुपाती भागों के प्रनियम से, संख्या में ·७ की वृद्धि के लिये, उसकी छेदा की वृद्धि, ·७ × ·०००१ = ·००००७ होगी।

∴ छे ७२३५·७ = ३·८५९४ + ·००००७

= ३·८५९४७

∴ छे ७२·३५७ = १·८५९४७

उदाहरण २— यदि कोज्या ३१°२३′ = ·८५५३ हो और १′ के लिए अंतर = ·००१७ हो तो कोज्या ३१°२३′४०″ निकालो।

१′ अर्थात् ६०″ के लिए अंतर = ·००१७

∴ ४०″ के लिए अंतर = $\frac{४०}{६०}$ × ·००१७

= ·००११ लगभग

क्योंकि कोण की वृद्धि के साथ उसकी कोटिज्या न्यून होती है,

अतः कोज्या २१°२२′४०″ = ·८५५३ − ·००११
= ·८५४२

## प्रश्नावलि १८

(१) यदि छे ७ = ·८४५१ और छे १९ = १·२७८८ तो

(क) छे १·३३

(ख) छे २४०·१

(ग) छे $\sqrt[५]{१३३}$

और (घ) छे $\sqrt[३]{·००३६१}$ निश्चित करो।

(२) ·०८९, २·०५, ·००००३, $\sqrt[४]{३६९६}$ और $(५२४७७)^{\frac{२}{३}}$ की छेदाओं के लक्षण क्या हैं ?

(३) ०·१७५६ का ०·०८०२३ से गुणन और भाजन करो।

(४) (क) ३३·३ × ·०२१२ × २·०२२ और

(ख) $\frac{८·३५७ \times ११·४३ \times ·५२९२}{३·१४५ \times १·४३२}$

की अर्हाएं निकालो।

(५) इनकी अर्हाएं निकालो—

(क) $(·०३६)^{१७}$, $\left(\frac{१}{६·०१}\right)^{३५}$, $(५९२)^{७७}$

(ख) $(४६)^{\frac{१}{५}}$, $(२·९)^{\frac{१}{६}}$, $(·०००१२२)^{\frac{१}{३}}$

(६) सिद्ध करो।

(क) ७ छे $\frac{१६}{१५}$ + ५ छे $\frac{२५}{२४}$ + ३ छे $\frac{८१}{८०}$ = छे २

[इलाहाबाद १९२०

(ख) ७ छे $\frac{१०}{९}$ − २ छे $\frac{२५}{२४}$ + ३ छे $\frac{८१}{८०}$ = छे २

[कलकत्ता १९२३

(७) उपसन्न अर्हाएं निकालो।

(क) $\frac{(२३.५)^{२} \times (.५२३)^{३}}{१ - (०.३५२)^{२}}$ [मद्रास १९४२

(ख) $\sqrt{\frac{१७^{\frac{१}{५}} \times ३^{\frac{१}{११}}}{\sqrt{५२} \; ^{७}\sqrt{८९}}}$

(ग) $\frac{(\text{ज्या } ७०^{\circ}३३')^{\frac{१}{५}} \; (\text{स्प } ४०^{\circ}५०')^{\frac{३}{२}}}{(.३३३३)^{\frac{१}{२}} \; \text{कोज्या } ५५^{\circ}४'}$

(८) छे$_{१८}$८९, छे$_{८१}$९८, और छे$_{१७}$४३२ निकालो।

(९) यदि छे$_{१०}$ क = ख, तो छे$_{१००}$ क और छे$_{.००१}$क निकालो। [बंबई १९०१

(१०) किसी भी छेदा प्रणाली का
(क) आधार २ से आधार १२८ में
(ख) आधार ३ से आधार ८१ में
(ग) आधार ४९ से आधार ७ में परिवर्तन करने वाले गुणक (coefficient) निश्चय करो।

(११) (अ) (१) $२^{७३}$ और (२) $३^{४४}$ में अंको की संख्या निकालो।

(आ) (१) $२^{-११}$ और (२) $३^{-१३}$ में प्रथम सार्थक अंकों की स्थिति वतलाओ।

(१२) इन समीकारों को स्थूल रूप से सिद्ध करो—

(१) $७^{२य} - ९\,(७^{य}) + १४ = ०$ [आंध्र १९३३

(२) $\frac{२^{६य}}{३^{य-२}} = ७^{य+१}$

(३) $२^{य-१} = ३^{र+१}$, $२^{य-र} \times ७^{र} = ९$

(१३) यदि छे ९६५१ = ३·९८४१

और छे ९६५२ = ३·९८४२

तो अनुपाती भागों के प्रनियम का प्रयोग कर छे $(\cdot२६४१८)^{\frac{१}{३}}$ निकालो।

(१४) यदि स्प ५१°६' = १·२३९३ और स्प ५१°७' = १·२४०१ तो अनुपाती भागों के प्रनियम का प्रयोग कर स्प ५१°६'२५' की अर्हा निश्चित करो।

## चौदहवां अध्याय

## त्रिभुजों का निर्धारण

१४·१ त्रिभुज की भुजाओं और कोणों को उसके अवयव (elements) कहते हैं। रैखिकी से यह ज्ञात है कि यदि किसी त्रिभुज के तीन अवयव दिए गए हों और उनमें कम से कम एक भुजा हो, तो उस त्रिभुज की रचना की जा सकती है। इसी प्रकार यदि त्रिभुज के तीन अवयव दिए हों और उनमें कम से कम एक भुजा हो तो उसके शेष तीन अवयव त्रिकोणमिति से निश्चित किए जा सकते हैं। इस विधा को त्रिभुज का निर्धारण कहते हैं।

पहले की भांति इस अध्याय में भी किसी भी त्रिभुज कखग की भुजाएं का, खा, गा और उसके कोण क, ख, ग से दर्शाए गए हैं।

पहले, लंब कोण त्रिभुजों के निर्धारण पर विचार किया जायगा। आने वाले अनुच्छेदों में ∠ग लम्बकोण लिया गया है।

१४·२ दशा १— दो भुजाओं के दिये जाने पर त्रिभुज का निर्धारण करना—

(१) मान लो, भुजाएं का, खा दी हुई हैं।

आ. १४.१

$$\text{स्प क} = \frac{\text{का}}{\text{खा}}$$

∴ छेस्प क = छे का − छे खा

क्योंकि का और खा भुजाएं दी हुई हैं, अतः छे स्प क प्राप्त होता है और इसलिए क ज्ञात किया जा सकता है।

और अब, कोण ख, संबंध

$$\text{ख} = 90^\circ - \text{क},$$

से ज्ञात किया जा सकता है।

कर्ण गा निम्नलिखित किसी भी संबंध से निश्चित किया जा सकता है—

$गा = \frac{का}{ज्या क}$, $गा = \frac{खा}{ज्या ख}$ अथवा, $गा = \sqrt{का^2 + खा^2}$

परन्तु संबंध, $गा = \sqrt{का^2 + खा^2}$, छेदाओं की गणना के लिए अनुपयुक्त है; अतः गा निश्चित करने के लिये $गा = \frac{का}{ज्या क}$, अथवा $गा = \frac{खा}{ज्या ख}$ संबंध का प्रयोग करना ठीक होगा।

(२) मान लो कर्ण गा और एक भुजा का दी हुई हैं। आकृति १४·१ देखो।

संबंध $ज्या क = \frac{का}{गा}$ से कोण क निश्चय किया जा सकता है।

(इस समीकार को और आगे के सब समीकारों को सारणी की सहायता से सिद्ध करना पड़ता है।)

कोण क ज्ञात हो जाने पर, कोण $ख = (९०° - क)$ भी ज्ञात हो जाता है।

निम्नलिखित किसी भी संबंध से भुजा खा निश्चित की जा सकती है—

खा = गा.ज्या ख, अथवा खा = का.कोस्प क

अथवा $खा = \sqrt{गा^2 - का^2}$

१४·२१ दशा २— एक न्यून कोण और एक भुजा के दिए जाने पर त्रिभुज का निर्धारण करना—

(१) मान लो, कोण क और भुजा खा दिए हैं। शेष कोण ख संबंध ख = ९०° − क से ज्ञात होता है।

आ १४२

संबंध का = खा स्प क से भुजा का जानी जा सकती है।

संबंध गा = $\frac{\text{खा}}{\text{कोज्या क}}$ से कर्ण गा ज्ञात होता है।

(२) मान लो कोण क और कर्ण गा दिए हैं— आकृति १४·२ देखो।

पहले की भांति कोण ख संबंध

ख = ९०° − क से ज्ञात होता है।

संबंध खा = गा. कोज्याक

का = गा. ज्याक से भुजाएं खा और का ज्ञात होती हैं।

१४·२२ ऊंचाई और दूरीयों (अध्याय १५) के निर्णय सिद्ध करने के लिए लंबकोण त्रिभुजों के निर्धारण के ज्ञान की आवश्यकता होती है।

१४·२३ उदाहरण— यदि त्रिभुज कखग में रेखा कच आधार खग पर लंब हो, और $\angle$ख $=$ ६०°, $\angle$ग $=$ ४५° और कच $=$ ५ हों, तो खा और गा निश्चित करो।

आ. १४·३

$\triangle$कचग में,

$$\text{ज्या ग} = \frac{\text{कच}}{\text{कग}}$$

$$\text{अथवा ज्या ४५°} = \frac{५}{\text{खा}}$$

$$\therefore \quad \text{खा} = ५\sqrt{२}$$

$\triangle$कखच में,

$$\text{ज्या ख} = \frac{\text{कच}}{\text{कख}}$$

अथवा ज्या $६०° = \frac{५}{गा}$

$$\therefore \quad गा = \frac{५·२}{\sqrt{३}} = \frac{१०\sqrt{३}}{३}$$

उदाहरण २— यदि त्रिभुज कखग में, क=९०°, खा=४·५ और गा=६·९ हो तो त्रिभुज का निर्धारण करो।

ख

६·९

ग ४·५ क

आ. १४·४

$$स्प\ ख = \frac{खा}{गा}$$

$$= \frac{४·५}{६·९}$$

$$= \frac{४५}{६९}$$

$\therefore$ छे स्प ख = छे ४५ − छे ६९

= १·६५३२ − १·८३८८, छेदासारणी से

= −·१८५६

= $\bar{१}$·८१४४

छेद स्पर्शज्या सारणी से,

छे स्प ३३°७′ = $\bar{१}$·८१४५

$\therefore$ ख = ३३°७′ लगभग

$\therefore$ ग = ९०° − ख

= ९०° − ३३°७′

= ५६°५३′ लगभग

पुनः $\text{का} = \dfrac{\text{खा}}{\text{ज्या ख}}$

अथवा $\text{का} = \dfrac{४\cdot१}{\text{ज्या } ३३°७'}$

$\therefore$ छे का = छे ४·१ − छे ज्या ३३°७′

= ·६५३२ − $\bar{१}$·७३७५, सारणी से

= ·६५३२ + १ − ·७३७५

= ·९१५७

= छे ८·२३५ प्रतिच्छेदा सारणी से

$\therefore$ का = ८·२३५

## प्रश्नावलि १९

(१) कखग एक लंब कोण त्रिभुज है, जिसमें ग लंबकोण है। यदि का = १२, खा = २√२, तो त्रिभुज का निर्धारण करो।

(२) △ कखग में, क = ९०°, खा = ४०°, ग = १५° तो का और गा भुजायें निश्चित करो।

(३) यदि △ कखग में, $\angle$ग = ९०°, खा = ४·३, और गा = ८·६ हो तो त्रिभुज का निर्धारण करो।

(४) यदि △ कखग में, $\angle$ख = ३०°, $\angle$ग = ४०° और खग भुजा पर खींचा गया लंब कच = ९ पाद तो कख, कग, कच और गच की लंबाइयां निकालो।

१४·३ अब त्रिभुजों के निर्धारण पर विचार किया जायगा।

यह तो ज्ञात ही है कि यदि किसी त्रिभुज के तीन अवयव दिए हों, जिनमें कम से कम एक भुजा हो, तो उस त्रिभुज का पूर्ण रूप से निर्धारण हो सकता है। ये तीन अवयव चार प्रकार से दिए जा सकते हैं—

दशा १— तीन भुजाएं
दशा २— दो भुजाएं और उनके बीच का कोण
दशा ३— एक भुजा और दो कोण
दशा ४— दो भुजाएं और उनमें से एक के सामने का कोण

जब त्रिभुज के केवल तीनों कोण दिए रहते हैं, तो त्रिभुज का निर्धारण सम्भव नहीं होता। इस दशा पर, पृथक रूप से, अनुच्छेद १४·८ में विचार किया गया है।

१४·४ दशा १— △कखग की तीनों भुजाएं दी गई हैं। क्योंकि का, खा, गा ज्ञात हैं, अतः राशियां सा $\left(=\frac{\text{का}+\text{खा}+\text{गा}}{२}\right)$, (सा − का), (सा − खा) और (सा − गा) भी ज्ञात हो जाती हैं।

अब $\quad \text{स्प}\frac{\text{क}}{2} = \sqrt{\frac{(\text{सा}-\text{खा})(\text{सा}-\text{गा})}{\text{सा}(\text{सा}-\text{का})}}$

$$\therefore \text{छे स्प}\frac{\text{क}}{2} = \frac{1}{2}\Big\{\text{छे}(\text{सा}-\text{खा}) + \text{छे}(\text{सा}-\text{गा}) - \text{छे सा} - \text{छे}(\text{सा}-\text{का})\Big\}$$

इस समीकार से $\frac{\text{क}}{2}$ और इसलिए क, सारणी की सहायता से, निश्चित किया जा सकता है।

इसी प्रकार, ख, स्प$\frac{\text{ख}}{2}$ के सूत्र से और ग, सूत्र, ग $= 180^\circ -$ क $-$ ख से निश्चित किए जा सकते हैं।

क्योंकि ज्या अ = ज्या $(180^\circ -$ अ) अतः किसी दी हुई ज्या वाले दो कोण होते हैं और वे परस्पर ऋजुपूरक होते हैं। इसलिए ज्या के सूत्रों से निश्चित किए गए त्रिभुज के अर्धकोणों की अर्हाएं सन्दिग्ध होती हैं और इसलिए कोणों को निश्चय करने के लिये इन सूत्रों का प्रयोग नहीं किया जाता।

परन्तु अर्धकोणों की कोटिज्या के सूत्रों का प्रयोग किया जा सकता है।

जैसे, $\text{कोज्या}\frac{\text{क}}{2} = \sqrt{\frac{\text{सा}(\text{सा}-\text{का})}{\text{खा}.\ \text{गा}}}$

और कोज्या $\frac{ख}{२} = \sqrt{\frac{गा(सा - खा)}{गा. का}}$

अतः इन सूत्रों की सहायता से $\frac{क}{२}$ और $\frac{ख}{२}$, बिना किसी सन्दिग्धता के ज्ञात किए जा सकते हैं।

परंतु इन सूत्रों के प्रयोग में सा, (सा – का), (सा – खा), का, खा, और गा इन ६ राशियों की छदाएं निश्चित करनी पड़ती हैं, जब कि स्पर्शज्या के सूत्रों के प्रयोग में केवल सा, (सा – का), (सा – खा) और (सा – गा), इन चार राशियों की छदाओं का निश्चय करने की आवश्यकता है।

इसलिए यदि तीनों कोणों का निश्चय करना हो तो स्पर्शज्या के सूत्रों का ही प्रयोग करना चाहिए; और यदि केवल एक ही कोण निश्चय करना है तो कोटिज्या और स्पर्शज्या के सूत्रों में से किसी का भी प्रयोग कर सकते हैं।

कोटिज्या नियम से भी कोण निश्चय किये जा सकते हैं।

इस प्रकार,

$$कोज्या\ क = \frac{खा^2 + गा^2 - का^2}{२\ खा.गा}$$

$$कोज्या\ ख = \frac{गा^2 + का^2 - खा^2}{२\ गा.का}$$

परन्तु ये सब छदा-गणना के लिये उपयोगी नहीं है और इनका प्रयोग तभी करना चाहिये जब का, खा और गा छोटी संख्याएं हों।

१४·४१ उदाहरण— यदि $\triangle$ कखग में, का = ४७, खा = ५३ और गा = २२, तो तीनों कोण निश्चित करो।

$$सा = \frac{४७+५३+२२}{२} = ६१$$

$$सा - का = ६१ - ४७ = १४$$
$$सा - खा = ६१ - ५३ = ८$$
$$सा - गा = ६१ - २२ = ३९$$

$$\therefore \quad स्प\frac{क}{२} = \sqrt{\frac{(सा - खा)\ (सा - गा)}{सा\ (सा - का)}}$$

$$= \sqrt{\frac{८ \times ३९}{६१ \times १४}}$$

$$\therefore \ छे\ स्प\frac{क}{२} = \frac{१}{२}\ \left\{छे ८ + छे ३९ - छे ६१ - छे १४\right\}$$

$$= \frac{१}{२}\ \left\{·९०३१ + १·५९११ - १·७८५३ - १·१४६१\right\} \text{ छेदासारणी से,}$$

$$= \frac{१}{२}\ \left(-·४३७२\right)$$

$= -.२१८६ = \bar{१}.७८१४$

$=$ छे स्प ३१°९′  छेदा-स्पर्शज्या सारणी से

$\therefore \quad \frac{क}{२} = ३१°९'$

$\therefore \quad क = ६२°१८'$

पुनः, $स्प \frac{ख}{२} = \sqrt{\frac{(सा - गा)\ (सा - का)}{सा\ (सा - खा)}}$

$= \sqrt{\frac{३९ \times १४}{६१ \times ८}}$

$छे\ स्प \frac{ख}{२} = \frac{१}{२} \left\{ छे\ ३९ + छे १४ - छे ६१ - छे ८ \right\}$

$= \frac{१}{२} \left\{ १.५९११ + १.१४६१ - १.७८५३ - .२०३१ \right\}$

$= \frac{१}{२}\ (.०४८८) = .०२४४$

अब, छेदा स्पर्शज्या सारणी से,

छे स्प ४६°३६′ = .०२४३

और छे स्प ४६°३७′ = .०२५६

$\therefore$ छे स्प $\frac{ख}{२}$, छे स्प ४६°३६′ और छे स्प ४६°३७′ के बीच है।

$\therefore \frac{ख}{२}$ की अर्हा ४६°३६' और ४६°३७' के बीच है।

मान लो $\frac{ख}{२}$ = ४६°३६'य"

तो य" के लिये अंतर = छे स्प $\frac{ख}{२}$ − छे स्प ४६°३६'

= ·०२४४ − ·०२४३

= ·०००१

और ६०" के लिये अंतर = छे स्प ४६°३७'

− छे स्प ४६°३६'

= ·०२४६ − ·०२४३

= ·०००३

अतः, $\frac{य}{६०} = \frac{·०००१}{·०००३} = \frac{१}{३}$

$\therefore$ य = $\frac{६०}{३}$ = २०

$\therefore$ $\frac{ख}{२}$ = ४६°३६'२०"

$\therefore$ ख = ९३°१२'४०"

$\therefore$ ग = १८०° − क − ख

= १८०° − ६२°१८' − ९३°१२'४०"

= २४°२९'२०"

## प्रश्नावलि २०

(१) किसी त्रिभुज की भुजायें ८, १० और १२ हैं, तो दिखाओ कि उसका महत्तम कोण उसके लघुतम कोण का दुगुना है।

(२) किसी त्रिभुज की भुजायें ७५३, ३७५ और ८७२ हैं, तो उसका लघुतम कोण निश्चित करो।

[मद्रास १८९७

(३) किसी त्रिभुज की भुजायें २ : ३ : ४ अनुपात में हैं; तो उस त्रिभुज का निर्धारण करो।

(४) किसी त्रिभुज की भुजायें ५७, १५ और ४८ पाद हैं तो सिद्ध करो कि उसका महत्तम कोण १२०°का है।

त्रिभुज कखग का निर्धारण करो, जब

(५) का = २२३, खा = २५६, गा = २८८

(६) $का = \frac{\sqrt{३}+१}{२\sqrt{२}}$, $खा = \frac{\sqrt{३}-१}{२\sqrt{२}}$, $गा = \frac{\sqrt{३}}{२}$

[बनारस १९३५

(७) का = २, $खा = \sqrt{३}+१$, $गा = \sqrt{६}$

(८) का = ३४·५६, खा = ४५·६६, गा = ५६·७८

[आंध्र १९४२

१४·५ दशा २— △कखग की दो भुजाएं और उनके बीच का कोण दिया गया है।

आ. १४·५

मान लो, गा और खा भुजाएं और उनके बीच का कोण क दिया हुआ है। मान लो इन दो भुजाओं में खा बड़ी है।

तो अनुच्छेद १०·६ से,

$$\text{स्प}\ \frac{\text{ख}-\text{ग}}{२} = \left(\frac{\text{खा}-\text{गा}}{\text{खा}+\text{गा}}\right)\ \text{कोस्प}\ \frac{\text{क}}{२}$$

$$\therefore\quad \text{छे स्प}\ \frac{\text{ख}-\text{ग}}{२} = \text{छे}\ (\text{खा}-\text{गा}) - \text{छे}\ (\text{खा}+\text{गा})$$

$$-\ \text{छे स्प}\ \frac{\text{क}}{२}\quad \ldots\ldots (१)$$

इसके अतिरिक्त $\frac{ख+ग}{२} = ९०^\circ - \frac{क}{२}$ ..........(२)

संबंध (१) और (२) से $\frac{ख-ग}{२}$ और $\frac{ख+ग}{२}$ प्राप्त होते हैं और इन के योग और वियोग से कोण ख और कोण ग प्राप्त होते हैं।

सूत्र, $\frac{का}{ज्या\ क} = \frac{खा}{ज्या\ ख}$

अथवा, छे का = छे खा + छे ज्या क − छे ज्या ख से का भुजा निश्चित की जा सकती है।

संबंध, $का^२ = खा^२ + गा^२ - २\ खा\ गा\ कोज्या\ क$ से मां का भुजा निश्चित की जा सकती है।

पहले की भांति, जब खा और गा छोटी संख्याएं हों, तभी इस सूत्र का प्रयोग करना चाहिए।

१४.५१ उदाहरण— किसी त्रिभुज की दो भुजाएं ७:५ निष्पत्ति में हैं और उनके बीच का कोण १०२°३६' है, तो उसके शेष कोण निकालो।

मान लो, $\frac{खा}{गा} = \frac{७}{५}$ और उनके बीच का कोण क=१०२°३६'

तो, स्प $\frac{ख-ग}{२} = \left(\frac{७-५}{७+५}\right)$ कोस्प $\left(\frac{१०२^\circ३६'}{२}\right)$

$$= \frac{१}{६} \text{ कोस्प } ५१^\circ १८'$$

$$= \frac{१}{६} \text{ स्प } ३८^\circ ४२'$$

$$\therefore \text{ छे स्प } \frac{ख - ग}{२} = \text{छे स्प } ३८^\circ ४२' - \text{छे } ६$$

$$= \bar{१}.९०३७ - .७७८२ \text{ सारणी से}$$

$$= \bar{१}.१२५५$$

सारणी से,

छे स्प $७^\circ ३६' = \bar{१}.१२५२$ और छे स्प $७^\circ ३७' = \bar{१}.१२६२$

$\therefore \quad \frac{ख - ग}{२}$, $७^\circ ३६'$ और $७^\circ ३७'$ के बीच है।

मान लो, $\frac{ख - ग}{२} = ७^\circ ३६' \, य''$

तो य″ के लिये अंतर $= \bar{१}.१२५५ - \bar{१}.१२५२ = .०००३$

और ६०″ के लिये अंतर $= \bar{१}.१२६२ - \bar{१}.१२५२ = .००१०$

$$\therefore \quad \frac{य}{६०} = \frac{.०००३}{.००१०} = \frac{३}{१०}$$

$$\therefore \quad य = १८$$

$$\therefore \quad \frac{\text{ख} - \text{ग}}{२} = ७^\circ ३६' १८'' \qquad \ldots\ldots\ldots (१)$$

इसके अतिरिक्त $\dfrac{\text{ख} + \text{ग}}{२} = ९०^\circ - \dfrac{\text{क}}{२}$

$$= ९०^\circ - ५१^\circ १८'$$

$$= ३८^\circ ४२' \qquad \ldots\ldots\ldots (२)$$

(१) और (२) क योग और वियोग से,

ख $= ४६^\circ १८' १८''$

और ग $= ३१^\circ ५' ४२''$

## प्रश्नावलि २१

$\triangle$ कखग में,

(१) का $=२४२$, खा $=१६४$, $\angle$ग $=५४^\circ$ तो त्रिभुज का निर्धारण करो। [नागपुर १९४६

(२) का $=३$, खा $=१$, $\angle$ग $=५३^\circ ७' ४८''$ तो क और ख कोणों का निश्चय करो। [नागपुर १९५१

(३) यदि गा $=२१०$, का $=११०$, $\angle$ख $=३४^\circ ४२' ३०''$ तो ग और क कोणों का निश्चय करो। [नागपुर १९३२

(४) यदि का और खा भुजाएं १४:११ निष्पत्ति में हों और $स्प\frac{ग}{२} = \frac{१६}{१५}$ तो क और ख कोणों का निश्चय करो।

(५) यदि खा = २गा और $\angle$क = ६०° तो ख और ग तथा का और खा की निष्पत्तियां निकालो।

(६) यदि का = ३०, खा = २० और बीच का कोण गा = २२° तो शेष कोणों का निश्चय करो। [बनारस १९३२

(७) किसी त्रिभुज कखग में खा = २७, गा = २३, $\angle$क = ४४°३०′ तो ख और ग कोणों का निश्चय करो। [बनारस १९४१

(८) यदि खा = १३१, गा = ७२, $\angle$क = ४०° तो ख और ग कोण निकालो। [इलाहाबाद १९३८

(९) यदि खा और गा भुजाएं ७:३ निष्पत्ति में हों और बीच का कोण क = ६०° हो, तो कोण ख और ग निकालो। [इलाहाबाद १९४०

(१०) त्रिभुज कखग का निर्धारण करो, जिसमें, $खा = \sqrt{६}$, $गा = ३ - \sqrt{३}$ और $\angle क = ७५°$ (सूत्र $का^२ = खा^२ + गा^२ - २ खा \cdot गा \cdot$ कोज्या क का प्रयोग करो)

१४·६ दशा २— जब त्रिभुज की एक भुजा और दो कोण दिए हों।

आ· १४·६

मान लो दत्त भुजा और कोण क्रमशः का, ख और ग हैं।

क्योंकि कोण ख और ग ज्ञात हैं, अतः कोण क, समीकार क = १८०° — ख — ग से ज्ञात किया जा सकता है।

भुजा खा, समीकार खा = $\frac{\text{का ज्या ख}}{\text{ज्या क}}$ से निश्चित की जा सकती है।

दोनों पक्षों की छेदा लेने से इस समीकार का निम्नलिखित रूपान्तरण हो जाता है—

छे खा = छे का + छे ज्या ख — छे ज्या क

इसी प्रकार भुजा गा का निश्चय करने के लिए संबंध

गा = $\frac{\text{का· ज्या ग}}{\text{ज्या क}}$ है।

अथवा छे ग = छे का + छे ज्या ग − छे ज्या क है।

१४·६१. उदाहरण—△ कखग में, का = ४२७, ख = ३०°, ग = ७०°२५', तो त्रिभुज की लघुतम भुजा निकालो।

$$\angle क = १८०° - ख - ग$$
$$= १८०° - ३०° - ७०°२५'$$
$$= ७९°३५'$$

लघुतम कोण ख के सम्मुख की भुजा ही लघुतम होगी।

$$अब \quad खा = \frac{का \; ज्या \; ख}{ज्या \; क}$$

$$\therefore \quad खा = \frac{४९७ \; ज्या \; ३०°}{ज्या \; ७९°२५'}$$

$$= \frac{४९७}{२ \; ज्या \; ७९°२५'}$$

$\therefore$ छे खा = छे ४२७ − छे २ − छे ज्या ७९°२५'
= २·६९९४ − ·३०१० − $\bar{१}$·९९२५, सारणी से
= २·४०२९
= छे २५२·८ प्रतिच्छेदा सारणी से

$\therefore$ लघुतम भुजा = २५२·८

## प्रश्नावलि २२

$\triangle$ कखग में,

(१) का = $\sqrt{१३}$, ख = ४०°, ग = ६०°, तो खा, गा निकालो।

(२) का = २६२, क = ४५° १३′ और ख = ९९° २७′, तो ग, खा और गा का निश्चय करो। [नागपुर १९४३

(३) ख = ४५°, ग = १०° और गा = २०० पाद, तो खा निकालो। [पटना १९४०

(४) का = ३९, क = ८१° ३५′, ख = २७° ५५′, तो त्रिभुज का निर्धारण करो। [कलकत्ता १९३३

(५) का = १९, क = ५२° २८′ और ग = ९३° ४०′, तो खा निकालो। [पटना १९३६

१४·७ दशा ४.—जब त्रिभुज की दो भुजाएं और उनमें से एक के सम्मुख का कोण दिया है।

आ. १४·७

मान लो भुजाएँ खा और गा तथा खा के सम्मुख का कोण ख दिया हुआ है।

$$\text{संबंध, ज्या ग} = \frac{\text{गा} \cdot \text{ज्या ख}}{\text{खा}} \qquad \ldots\ldots\ldots\ldots\ldots(१)$$

से छेदा लेकर कोण ग निश्चय किया जा सकता है।

इसके पश्चात् संबंध क = १८०° – ख – ग से कोण क प्राप्त होता है।

$$\frac{\text{का}}{\text{ज्या क}} = \frac{\text{खा}}{\text{ज्या ख}}$$

$$\text{संबंध का} = \frac{\text{खा} \cdot \text{ज्या क}}{\text{ज्या ख}} \qquad \ldots\ldots\ldots\ldots\ldots(२)$$

से शेष भुजा 'का' निकाली जा सकती है।

१४·७१ पिछले अनुच्छेद में, समीकार (१) से, ऊपर दिए हुए अवयवों की महत्ता के अनुसार, ग की कभी कोई भी अर्हा नहीं मिलती, कभी केवल एक और कभी दो।

इन भिन्न २ दशाओं पर यहां विचार किया जायगा। प्रथम, मान लो कि दत्त कोण ख न्यून है।

(अ) यदि खा < गा· ज्या ख हो, तो $\frac{\text{गा.ज्या ख}}{\text{खा}} > १$, अर्थात् ज्या ग > १। अतः कोण ग की कोई भी अर्हा सम्भव

नहीं है और दत्त अवयवों से कोई त्रिभुज नहीं बन सकता।

(आ) यदि खा = गा. ज्या ख, तो $\frac{\text{गा. ज्या ख}}{\text{खा}} = १$

अर्थात् ज्या ग = १, अतः <ग = ९०°। इसलिए कोण ग की केवल एक ही अर्हा (अर्थात् ९०°) प्राप्त होती है और त्रिभुज लंबकोण त्रिभुज है।

(इ) यदि खा > गा ज्या ख, तो $\frac{\text{गा ज्या ख}}{\text{खा}} < १$,

अर्थात् ज्या ग < १। इसलिए कोण ग की दो अर्हाएं हैं जिनमें से एक न्यूनकोण और दूसरी अधिककोण है और वे परस्पर ऋजुपूरक हैं।

परन्तु ये दो अर्हाएं सदा ग्राह्य (admissible) नहीं होतीं। नीचे (इ) की उपदशाओं पर विचार किया गया है।

(इ$_1$) यदि खा > गा तो ख > ग
परन्तु दत्त कोण ख न्यून है; अतः कोण ग भी न्यून होना चाहिए। इस कारण ग की अधिककोण वाली अर्हा ग्राह्य नहीं है। इसलिए ग की केवल एक ही अर्हा है।

(इ$_2$) यदि खा = गा, तो ख = ग, इसलिए इस दशा में भी ग की केवल न्यूनकोण वाली अर्हा ही ग्राह्य है।

($इ_3$) यदि खा<गा तो ख<ग
इस दशा में ग की दोनों अर्हाएं ग्राह्य हैं। इसलिए का की भी दो संवादी अर्हाएं होंगी और संबंध (२) से का की भी दो अर्हाएं प्राप्त होती है।

इस दशा में दत्त प्रतिबंधों का समाधान करने वाले दो त्रिभुज होते हैं।

अब मान लो दत्त कोण ख अधिक कोण है।

(अ') यदि खा<गा, तो ख<ग, अतः ग भी अधिक कोण है। अतः इस दशा में कोई त्रिभुज संभव नहीं है।

(आ') यदि खा=गा, तो ख=ग; इसलिए ग भी अधिक कोण है। अतः, इस दशा में भी कोई त्रिभुज संभव नहीं है।

(इ') यदि खा>गा, तो ख>ग। इसलिए समीकार (१) से प्राप्त की हुई ग की केवल न्यून अर्हा ही ग्राह्य है। अतः केवल एक ही त्रिभुज संभव है।
अब उपलब्ध फलों को संक्षेप में संकलित किया जाता है—

(१) यदि खा<गा.ज्याख, तो एक भी त्रिभुज संभव नहीं है।

(२) यदि खा=गा.ज्याख, तो एक लंबकोण त्रिभुज बनता है।

(३) यदि खा>गा.ज्याख और<गा तथा कोण ख न्यून हो, तो दो त्रिभुज संभव हैं।

(४) यदि खा>गा अथवा=गा अर्थात् आवश्यक रूप से खा>गा.ज्याख और ख न्यूनकोण हो, तो एक ही त्रिभुज संभव है जिसमें कोण ग न्यून होगा।

(५) यदि ख अधिक कोण है, तो ऐसी दशा को छोडकर जिसमें खा>गा, अन्य दशाओं में कोई त्रिभुज नहीं बनाया जा सकता।

क्योंकि खा, गा और ख की कुछ विशिष्ट अर्हाओं के लिये त्रिभुज को निश्चित करने में संदेह उत्पन्न होता है, अतः इस प्रकार की दशा को त्रिभुज के निर्धारण की संदिग्ध दशा (ambiguous case of solution of triangles) कहते हैं।

१४·७२ रैखिक य विधि से संदिग्ध दशा पर विचार—

आकृति १ आकृति २ आकृति ३ आकृति ४

आ. १४·८

खा, गा और ख अवयवों की सहायता से त्रिभुज को खींचने का प्रयत्न करो। कख = गा लेकर ∠कखच = दत्त कोण ख बनाओ। तीसरा शीर्ष ग, खच रेखा पर क बिंदु से खा दूरी पर होगा। इसलिए क को केंद्र मानकर खा त्रिज्या का एक वृत्त चाप खींचो।

खच पर लंब कच खींचो; तो कच = गा·ज्या ख
इस प्रकार ये दशायें उत्पन्न होती हैं—

(१) यदि खा < गा.ज्या ख अर्थात् <कच, तो वृत्त चाप, रेखा खच को नहीं काटेगा और रचना असफल होगी इस दशा में कोई भी त्रिभुज संभव नहीं है। (आकृति १)

(२) यदि खा = गा ज्या ख, अर्थात् = कच तो वृत्त-चाप, खच रेखा का च बिंदु पर स्पर्श करता है। अतः त्रिभुज कखच अथवा कखग प्राप्त होता है जिसमें ग बिंदु पर का कोण लम्बकोण है। (आकृति २)

(३) यदि खा > गा ज्या ख, अर्थात् > कच, परन्तु <गा तो वृत्त चाप, रेखा खच का $ग_१$ और $ग_२$ दो विन्दुओं पर छेदन करता है। ये ख के एक ही पार्श्व में होते हैं। इस दशा में, दत्त अवयवों से, दो त्रिभुज $कखग_१$, $कखग_२$ बनते हैं। (आकृति ३)

(४) यदि खा > गा और इसलिए आवश्यक रूप से खा > गा.ज्या ख, अर्थात् > कच तो वृत्तचाप, रेखा खच का $ग_१$ और $ग_२$ दो विन्दुओं पर छेदन करता है। ये ख के विरुद्ध पार्श्वों में होते हैं। परन्तु इस दशा में, दत्त अवयवों से,

केवल एक ही त्रिभुज कखग, बनता है; क्योंकि दूसरे त्रिभुज कखग, में ग पर का कोण (१८०° – ख) के सम है और इसलिए यह त्रिभुज दत्त प्रतिबंधों का समाधान नहीं करता।

यदि खा = गा, तो विंदु ख और ग, संपाती होते हैं, और केवल एक ही त्रिभुज प्राप्त होता है। (आकृति ४)

यदि ख अधिककोण हो, तो इसके लिए उपयुक्त आकृतियां बनाने से यह स्पष्ट हो जायगा कि जब खा < गा अथवा खा = गा, तो कोई भी त्रिभुज नहीं बनता, और जब खा > गा, तो केवल एक ही त्रिभुज बनता है।

१४.७३ बीजीय विधि से संदिग्ध दशा पर विचार— अनुच्छेद १४·७ की आकृति से,

$$खा^2 = गा^2 + का^2 - २\ गा \cdot का \cdot कोज्या\ ख$$

यदि खा, गा और ख दिए हों तो 'का' निश्चित करना।

ऊपर दिया हुआ संबंध 'का' में वर्गसमीकार है जो इस रूप में लिखा जा सकता है:—

$$का^2 - २\ गा.\ कोज्या\ ख.\ का + (गा^2 - खा^2) = ०$$

$$\therefore\ का = \frac{२गा.कोज्या ख \pm \sqrt{४गा.^2कोज्या^2ख - ४(गा^2 - खा^2)}}{२}$$

$$अथवा\ का = गा.\ कोज्या\ ख \pm \sqrt{खा^2 - गा^2ज्या^2ख}$$ ............(अ)

(१) यदि खा $<$ गा.ज्या ख, तो

$\sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2\text{ज्या}^2\text{ख}}$ एक काल्पनिक (imaginary) राशि है; और (अ) से 'का' की एक भी वास्तविक अर्हा प्राप्त नहीं होती। इसलिए इस दशा में एक भी त्रिभुज संभव नहीं है।

(२) यदि खा = गा.ज्या ख, तो समीकार के दोनों मूल वास्तविक और समान हो जाते हैं; और का = गा कोज्या ख हो जाता है। अतः इस दशा में केवल एक ही त्रिभुज प्राप्त होता है जो लवकोण त्रिभुज होता है।

(३) यदि खा $>$ गा.ज्या ख, तो का की दो वास्तविक और भिन्न अर्हाएं मिलती हैं। परन्तु ये अर्हाएं उसी दशा में ग्राह्य हो सकती हैं जब ये दोनों धन चिह्न युक्त हों क्योंकि 'का' आवश्यक रूप से धन होता है।

का की दो अर्हाओं में से

गा कोज्या ख + $\sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2\text{ज्या}^2\text{ख}}$ ही धन है;

और दूसरी अर्हा गा.कोज्या ख $-$ $\sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2\text{ज्या}^2\text{ख}}$ तभी धन होगी,

जब $\sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2\text{ज्या}^2\text{ख}} <$ गा कोज्या ख

जब खा$^2$ $-$ गा$^2$ ज्या$^2$ ख $<$ गा$^2$ कोज्या$^2$ ख

जब खा$^2$ $<$ गा$^2$ (कोज्या$^2$ ख + ज्या$^2$ ख)

जब खा$^2$ $<$ गा$^2$

जब खा $<$ गा

अतः यदि खा > गा.ज्या ख और < गा हो, तो दो त्रिभुज संभव हैं।

(४) यदि खा > गा तो का की एक अर्हा

गा कोज्या ख $-$ $\sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2 \text{ज्या}^2 \text{ख}}$, ऋण हो जाती है और इसका संवादी त्रिभुज नहीं बनता। अतः, का की धन अर्हा का संवादी केवल एक ही त्रिभुज बनता है।

यदि खा = गा, तो का की एक अर्हा शून्यसम हो जाती है और इस अर्हा का संवादी त्रिभुज नहीं बनता। अतः का की दूसरी अर्हा अर्थात् २ गा.कोज्या ख का संवादी केवल एक ही त्रिभुज बनता है।

(५) यदि ख अधिक कोण हो तो गा कोज्या ख ऋण होता है। अतः गा की एक अर्हा गा.कोज्या ख $-\sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2 \text{ज्या}^2 \text{ख}}$ सदा ऋण रहती है और इसका संवादी त्रिभुज असंभव है।

दूसरी अर्हा तभी धन होगी,

जब गा कोज्या ख $+ \sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2 \text{ज्या}^2 \text{ख}} > 0$

जब $\sqrt{\text{खा}^2 - \text{गा}^2 \text{ज्या}^2 \text{ख}} > -$ गा कोज्या ख

जब $\text{खा}^2 > \text{गा}^2 \text{कोज्या}^2 \text{ख} + \text{गा}^2 \text{ज्या}^2 \text{ख}$

जब खा > गा

इसलिए यदि ख अधिककोण हो और खा < गा अथवा खा = गा, तो एक भी त्रिभुज नहीं बन सकता और यदि खा > गा, तो केवल एक त्रिभुज बन सकता है।

१४·७४ उदाहरण १— $\triangle$ कखग में, खा = ४१, गा = ६० और ख = २८°३०' तो सिद्ध करो कि यह त्रिभुज के निर्धारण की संदिग्ध दशा है। त्रिभुज क शेष कोण निकालो।

दत्त कोण ख न्यून है; इसलिए यह दशा संदिग्ध तभी होगी,

जब खा > गा ज्या ख और < गा

जब ४१ > ६० ज्या २८°३०' और < ६०

सारणी से, ज्या २८°३०' = ·४७७२

यदि ४१ > ६० × ·४७७२ और < ६० तो दशा संदिग्ध रहेगी।

क्योंकि, ४१ > २८·६३२ और < ६० सत्य है,

अतः यह संदिग्ध दशा है।

$$\text{ज्या ग} = \frac{\text{गा.ज्या ख}}{\text{खा}} = \frac{६० \times \text{ज्या } २८°३०'}{४१}$$

$\therefore$ छे ज्या ग = छे ६० + छे ज्या २८°३०' − छे ४१

= १·७७८२ + $\bar{१}$·६७८७ − १·६१२८

= $\bar{१}$·८४४१

= छे ज्या ४४°१८'

$\angle$ग = ४४°१८' अथवा $\angle$ग = १८०° − ४४°१८'

= १३५°४२'

इसलिए अनुच्छेद १४·७२ की आकृति से,

$\angle ग_1 = ४४^\circ१८'$, $\angle ग_2 = १३५^\circ४२'$

ग की इन दो अर्हाओं की संवादी क की भी दो अर्हाएं रहेंगी।

$क_1 = \angle खकग_1 = १८०^\circ - २८^\circ३०' - ४४^\circ१८' = १०७^\circ१२'$

और

$क_2 = \angle खकग_2 = १८०^\circ - २८^\circ३०' - १३५^\circ४२' = १५^\circ४८'$

उदाहरण २— यदि खा, गा, ख दिए हों और संदिग्ध दशा में तीसरी भुजा "का" की अर्हाएं क्रमशः $का_1$ और $का_2$ हों तो सिद्ध करो कि

(१) $का_1 + का_2 = २गा.कोज्या\ ख$

(२) $कोज्या \frac{क_1 - क_2}{२} = \frac{गा}{खा} ज्या\ ख$

[इलाहाबाद १९५१

सूत्र, $कोज्या\ ख = \frac{गा^२ + का^२ - खा^२}{२ गा.का}$ से

$का^२ - २\ गा.कोज्या\ ख.का + (गा^२ - खा^२) = ०$

इस समीकार के मूल $का_1$ और $का_2$ हैं इसलिए वर्ग समीकार के सिद्धान्तानुसार,

$का_1 + का_2 = २गा.कोज्या\ ख$ ..................(१)

क

गा खा खा

ख ग₂ ग₁

आ. १४·९

अब,

$$\text{क}_1 + \text{ख} + \text{ग}_1 = १८०^\circ$$

और

$$\text{क}_2 + \text{ख} + \text{ग}_2 = १८०^\circ$$

$\therefore$ योग से, $(\text{क}_1 + \text{क}_2) + २\text{ख} + (\text{ग}_1 + \text{ग}_2) = ३६०^\circ$

परन्तु $\text{ग}_1, \text{ग}_2$ ऋजुपूरक कोण हैं;

अतः $\text{ग}_1 + \text{ग}_2 = १८०^\circ$

$\therefore \quad \text{क}_1 + \text{क}_2 = १८०^\circ - २\text{ख}$

अथवा, $\dfrac{\text{क}_1 + \text{क}_2}{२} = ९०^\circ - \text{ख}$ ......(अ)

$\triangle$कखग$_1$ से, $\dfrac{\text{खा}}{\text{ज्या ख}} = \dfrac{\text{का}_1}{\text{ज्या क}_1}$

$\triangle$कखग$_2$ से, $\dfrac{\text{खा}}{\text{ज्या ख}} = \dfrac{\text{का}_2}{\text{ज्या क}_2}$

$$\therefore \frac{\text{खा}}{\text{ज्या ख}} = \frac{\text{का}_1}{\text{ज्या क}_1} = \frac{\text{का}_2}{\text{ज्या क}_2} = \frac{\text{का}_1 + \text{का}_2}{\text{ज्या क}_1 + \text{ज्या क}_2}$$

$$= \frac{२\,\text{गा.कोज्या ख}}{२\,\text{ज्या}\dfrac{\text{क}_1 + \text{क}_2}{२}\text{कोज्या}\dfrac{\text{क}_1 - \text{क}_2}{२}},$$

संबंध (१) से

$$= \frac{\text{गा.कोज्या ख}}{\text{ज्या } (९०° - \text{ख}) \text{ कोज्या } \frac{\text{क}_१ - \text{क}_२}{२}},$$

संबंध (अ) से

$$= \frac{\text{गा.कोज्या ख}}{\text{कोज्या ख.कोज्या } \frac{\text{क}_१ - \text{क}_२}{२}}$$

$$= \frac{\text{गा}}{\text{कोज्या } \frac{\text{क}_१ - \text{क}_२}{२}}$$

$$\therefore \text{कोज्या} \frac{\text{क}_१ - \text{क}_२}{२} = \frac{\text{गा.ज्या ख}}{\text{खा}}$$

उदाहरण— रैखिकीय विधिसे सिद्ध करो कि

$$\text{कोज्या } \frac{\text{क}_१ - \text{क}_२}{२} = \frac{\text{गा.ज्या ख}}{\text{खा}}$$

## प्रश्नावलि २३

(१) यदि

(१) खा = २५, गा = १६, ख = ११५°६'

(२) खा = २२, गा = ३३, ख = ३०°४२'

(३) खा = ७, गा = ७, ख = १२०°

(४) खा = ४√२, गा = ८, ख = ४५°

तो किस दशा में

(अ) एक भी त्रिभुज न बनेगा ?

(आ) एक ही त्रिभुज बनेगा ?

(इ) दो त्रिभुज बनेंगे ?

संभाव्य त्रिभुजों का निर्धारण भी करो।

(२) यदि गा = ४७·२३, का = ५६·५५ और ग = ४८°३०' तो सिद्ध करो कि त्रिभुज कखग का निर्धारण संदिग्ध है। सारणी की सहायता से उसका निर्धारण करो।

[नागपुर १९४२

(३) निम्नलिखित दशाओं में से कारण देते हुए संदिग्ध दशाएं निकालो और सारणी की सहायता से उनका निर्धारण करो।

(१) क = ३०°, गा = २५० पाद, का = १२५ पाद

(२) क = ३०°, गा = २५० पाद, का = २०० पाद

[पटना १९४२

(४) एक त्रिभुज में एक कोण ११२°३' है। उसके सम्मुख की भुजा ५७३ पाद है और एक दूसरी भुजा ३२४ पाद है, तो अन्य दो कोणों का निश्चय करो।

[इलाहाबाद १९३९

(५) यदि का = २, खा = $\sqrt{३}+१$, क = ४५° तो $\triangle$ कखग का निर्धारण करो।

[मैसूर १९४३

(६) यदि का = ३६०, खा = २८५, क = ३४°, तो △ कखग का निर्धारण करो। [त्रावणकोर १९४३

(७) सिद्ध करो कि जब खा, गा और ख दिए हों और त्रिभुज का निर्धारण संदिग्ध हो तो का की दो अर्हाओं का अन्तर $२\sqrt{खा^२ - गा^२ ज्या^२ख}$ है।

(८) यदि खा, गा और ख दिए हों और संदिग्ध दशा में तीसरी भुजा का की अर्हाएं $का_१$, $का_२$ हों और $का_१ > का_२$ हो, तो सिद्ध करो कि

(१) $का_१ - का_२ = २$ खा.कोज्या ग [बनारस १९२८

(२) $(का_१ - का_२)^२ + (का_१ + का_२)^२ स्प^२ख = ४खा^२$

(३) $का_१^२ + का_२^२ - २\, का_१ का_२$ कोज्या २ख

$= ४खा^२ कोज्या^२ख$

[बनारस १९३५

१४·८ अब उस दशा पर विचार किया जायगा जिसमें त्रिभुज के तीनों कोण दिए गए हों। इसका उल्लेख अनुच्छेद १४·३ में किया गया है।

इस दशा में, सूत्र $\frac{का}{ज्या\ क} = \frac{खा}{ज्या\ ख} = \frac{गा}{ज्या\ ग}$ के अनुसार तीनों भुजाओं का परस्पर अनुपात निश्चित किया जा सकता है। परन्तु इससे उनकी वास्तविक लंबाइयां ज्ञात नहीं हो सकतीं और त्रिभुज का निर्धारण नहीं हो सकता। इस दशा

में दिए कोणों वाले असंख्य त्रिभुज बन सकते हैं और वे सब परस्पर समरूप (similar) होंगे।

१४·९ दूसरे न्यासों (data) से त्रिभुजों का निर्धारण— त्रिभुज की भुजाओं और उनके कोणों के स्थान में यदि अन्य न्यास दिए हों, तो भी त्रिभुज का निर्धारण हो सकता है। इन उदाहरणों में इसकी रीति दर्शाई गई है।

उदाहरण १— यदि गा, का + खा और ग दिए हों तो त्रिभुज का निर्धारण करो।

$$\frac{\text{का} + \text{खा}}{\text{गा}} = \frac{\text{ज्या क} + \text{ज्या ख}}{\text{ज्या ग}}$$

$$= \frac{२\text{ज्या}\frac{\text{क}+\text{ख}}{२}\text{कोज्या}\frac{\text{क}-\text{ख}}{२}}{\text{ज्या ग}}$$

$$= \frac{२\text{कोज्या}\frac{\text{ग}}{२}\text{कोज्या}\frac{\text{क}-\text{ख}}{२}}{२\text{ज्या}\frac{\text{ग}}{२}\text{कोज्या}\frac{\text{ग}}{२}}$$

$$= \frac{\text{कोज्या}\frac{\text{क}-\text{ख}}{२}}{\text{ज्या}\frac{\text{ग}}{२}}$$

## प्रश्नावलि २४

(१) एक त्रिभुज के कोण समान्तर श्रेढी में हैं और लघुतम कोण ३०° का है। दिखाओ कि त्रिभुज की महत्तम भुजा लघुतम भुजा की दुगुनी है।

(२) किसी त्रिभुज के कोण १ : ५ : ६ के अनुपात में हैं। तो सिद्ध करो कि उसकी भुजाएं $\sqrt{3}-1 : \sqrt{3}+1 : 2\sqrt{2}$ के अनुपात में होंगी।

(३) यदि △ कखग में,

$$\text{कोज्या क} = \frac{\sqrt{3}}{2} \text{ और कोज्या ग} = \frac{\sqrt{5}}{3}$$

तो का, खा, गा का अनुपात निकालो।

(४) किसी त्रिभुज के कोण समान्तर श्रेढी में हैं और उसकी लघुतम और महत्तम भुजाओं की लम्बाइयां क्रमशः १६ और २४ हैं तो त्रिभुज का निर्धारण करो। [पटना १९३९

(५) किसी त्रिभुज की दो भुजाएं ६५ और २५ हैं और उनके सम्मुख के कोणों का अन्तर ६०° का है। तो उसके सब कोण निकालो।

[इलाहाबाद १९४२

(६) यदि △ कखग में
(का + खा + गा) (खा + गा − का) = खा.गा तो क निकालो।

$$\therefore \text{कोज्या}\frac{\text{क}-\text{ख}}{२} = \frac{\text{का}+\text{खा}}{\text{गा}}\text{ज्या}\frac{\text{ग}}{२}$$

इस संबंध से $\frac{\text{क}-\text{ख}}{२}$ ज्ञात हो जाता है।

और $\frac{\text{क}+\text{ख}}{२}$ संबंध $\frac{\text{क}+\text{ख}}{२} = ९०^\circ - \frac{\text{ग}}{२}$ से ज्ञात हो जाता है।

इसलिए कोण क और ख निकाले जा सकते हैं।

कोण क और ख तथा भुजा गा के ज्ञात होने के कारण अब निर्णय का साधन तीसरी दशा के समान हो सकता है।

उदाहरण २— यदि किसी त्रिभुज के शीर्षों से सम्मुख की भुजाओं पर खींचे गए लंबों की लम्बाइयां दी हों तो त्रिभुज का निर्धारण करो।

मान लो शीर्ष क, ख, ग से सम्मुख की भुजाओं पर खींचे गए लंबों की लंबाइयां क्रमशः $\text{ल}_१$, $\text{ल}_२$, $\text{ल}_३$ हैं।

तो, $\text{का}\cdot\text{ल}_१ = \text{खा}\cdot\text{ल}_२ = \text{गा}\cdot\text{ल}_३ = २\triangle$

$$\therefore \frac{\text{का}}{\frac{१}{\text{ल}_१}} = \frac{\text{खा}}{\frac{१}{\text{ल}_२}} = \frac{\text{गा}}{\frac{१}{\text{ल}_३}}$$

तीनों भुजाओं का अनुपात ज्ञात होने पर इस निर्णय का साधन दशा १ के समान हो सकता है।

# प्रश्नावलि २४

(१) एक त्रिभुज के कोण समान्तर श्रेढी में हैं और लघुतम कोण ३०° का है। दिखाओ कि त्रिभुज की महत्तम भुजा लघुतम भुजा की दुगुनी है।

(२) किसी त्रिभुज के कोण १ : ५ : ६ के अनुपात में हैं। तो सिद्ध करो कि उसकी भुजायें √३ − १ : √३ + १ : २ √२ के अनुपात में होंगी।

(३) यदि △ कखग में,

$$\text{कोज्या क} = \frac{\sqrt{3}}{2} \text{ और कोज्या ग} = \frac{\sqrt{5}}{3}$$

तो का, खा, गा का अनुपात निकालो।

(४) किसी त्रिभुज के कोण समान्तर श्रेढी में हैं और उसकी लघुतम और महत्तम भुजाओं की लम्बाइयां क्रमशः १६ और २४ हैं तो त्रिभुज का निर्धारण करो। [पटना १९३९

(५) किसी त्रिभुज की दो भुजाएं ६५ और २५ हैं और उनके सम्मुख के कोणों का अन्तर ६०° का है। तो उसके सब कोण निकालो।

[इलाहाबाद १९४२

(६) यदि △ कखग में
(का + खा + गा) (खा + गा − का) = खा.गा तो क निकालो।

(७) यदि ग = ६०°, का − खा = १ और का.खा = २० तो त्रिभुज का निर्धारण करो।

(८) यदि का = ३२ पाद, खा + गा = १०६ पाद और ∠ग = १३२° ३४′, तो त्रिभुज का निर्धारण करो। [नागपुर १९४३

[उद्देशक (hint)— इस सूत्र का प्रयोग करो

$$(\text{का} - \text{खा} + \text{गा})\,\text{स्प}\frac{\text{ख}}{२} = (\text{का} + \text{खा} - \text{गा})\,\text{स्प}\frac{\text{ग}}{२}$$ ]

(९) यदि का = ८७ पाद, गा − खा = १९ पाद और ∠ख = ५७°, तो कोण क और भुजा खा निकालो। [नागपुर १९४०

[उद्देशक— इस सूत्र का प्रयोग करो

$$(\text{का} - \text{खा} + \text{गा})\text{स्प}\frac{\text{ख}}{२} = (\text{का} + \text{खा} - \text{गा})\text{स्प}\frac{\text{ग}}{२}$$ ]

(१०) उस त्रिभुज की भुजाएं 'निश्चित' करो जिसमें क = ६२°, क = ४३° और जिसका क्षेत्रफल = ५४० वर्ग एकक। [नागपुर १९४५

[उद्देशक— इस सूत्र का प्रयोग करो

$$\Delta = \frac{१}{२}\text{का}^{२}\text{ज्याख. ज्याग. व्युज्या क}$$ ]

## पन्द्रहवां अध्याय

# ऊंचाईयां और दूरियां

(heights and distances)

१५·१ परिभाषा— मान लो म और व दो विन्दु हैं और व विन्दु म विन्दु से उच्चतर समतल (level) पर है; और

आ. १५·१

म विन्दु से खींची हुई क्षैतिज (horizontal) रेखा व विन्दु से खींची गई उदग्र (vertical) रेखा का य विंदु पर छेदन करती है।

यम रेखा के समांतर यभ खींचो। म विंदु से य विंदु की ओर देखने से यम रेखा मय क्षैतिज रेखा से जो कोण यमव बनाती है, उसे म विंदु पर य विंदु का उन्नतिकोण (angle of elevation) कहते हैं, और य विंदु से म विंदु की ओर देखने से मय रेखा, यभ क्षैतिज रेखा से जो कोण भयम बनाती है, उसे य विंदु पर म विंदु का अवनतिकोण (angle of depression) कहते हैं।

१५·२ यदि सम्बन्धित अवनति कोण, उन्नति कोण और अन्य आवश्यक कोण तथा दूरियां ज्ञात हों तो दिए गए विन्दु और अन्य विन्दुओं के बीच की ऊंचाईयां और दूरियां या किसी मस्थाणु (tower) अथवा स्तूप (pyramid) आदि की ऊंचाईयां त्रिकोणमिति से निश्चित की जा सकती हैं।

उन्नति कोण, अवनति कोण और इस प्रकार के अन्य आवश्यक कोणों का मापन करने के लिए षष्ठक (sextant) और त्रिकोणमान (theodolite) यन्त्रों का उपयोग किया जाता है।

१५·३ अब ऊंचाई और दूरी से सम्बद्ध कुछ निर्मेयों (problems) का साधन किया जायगा।

उदाहरण १— क्षैतिज समतल पर स्थित किसी स्तम्भ के आधार से ३३ यष्टि दूर समतल के एक विन्दु पर स्तम्भ के शिखर का उन्नति कोण १५° है। तो स्तम्भ की ऊंचाई का निश्चय करो।

मान लो स्तम्भ मक की ऊंचाई उ यष्टि है। और समतल पर ख से ३३ यष्टि दूर दत्त विन्दु है। क, ख को मिलाओ।

आ १५·२

तो △ मकख में,

$\angle$ मखक $= १५^\circ$

और $\frac{मक}{मख} =$ स्प $१५^\circ$,

अर्थात् $\frac{उ}{३३} =$ स्प $१५^\circ$

$$= \frac{\sqrt{३} - १}{\sqrt{३} + १} = २ - \sqrt{३}$$

$\therefore$ उ $= (२ - \sqrt{३})$ ३३ यष्टि.

उदाहरण २— भूमि के किसी विन्दु पर किसी पहाड़ी के शिखर का उन्नति कोण कोस्प$^{-१}$ $\frac{७}{९}$ है। यदि इस विन्दु से पहाड़ी की ओर ७२ पाद दूर नये विन्दु पर शिखर का उन्नति कोण कोस्प$^{-१}$$\frac{१}{३}$ है तो पहाड़ी की ऊंचाई का निश्चय करो।

आ. १५·१

मान लो म पहाड़ी का आधार और ग उसका शिखर है और मग = उ पाद। मान लो पहला बिन्दु क है। अतः $\angle$ गकम = $\angle$ अ $=$ कोस्प$^{-1}$ $\frac{७}{९}$

और दूसरा बिन्दु ख है।

अतः कख = ७२ पाद

और $\angle$ गखम = आ = कोस्प$^{-1}$ $\frac{१}{३}$

$\triangle$ कमग से,

$$\frac{७}{९} = \text{कोस्प अ} = \frac{\text{कम}}{\text{उ}}$$

$\triangle$ खमग से,

$$\frac{१}{३} = \text{कोस्प आ} = \frac{\text{खम}}{\text{उ}}$$

$$\therefore \quad \text{खम} = \frac{\text{उ}}{३}, \ \text{कम} = \frac{७\text{उ}}{९}$$

परन्तु कख = कम − खम

और कख = ७२ पाद

$$\therefore \quad ७२ = \frac{७\text{उ}}{९} - \frac{\text{उ}}{३} = \frac{४\text{उ}}{९}$$

$$\therefore \quad \text{उ} = १८ \times ९$$

$$= १६२ \text{ पाद}$$

उदाहरण ३— समुद्रतल से ३००′ ऊंची चट्टान पर, समुद्र पर स्थिर (at rest) दो जलयानों के अवनति कोण क्रमशः ३०° और ६०° हैं। यदि दोनों जलयान और चट्टान का आधार एक ही सरल रेखा में हो, तो जलयानों के बीच की दूरी का निश्चय करो।

मान लो चट्टान मग का आधार म और शिखर ग है। क और ख जलयान हैं और क, ख, म एक ही सरल रेखा में हैं। गभ रेखा, मक रेखा के समांतर खींचो।

आ १५·४

प्रश्नानुसार

$$\angle \text{भगक} = ३०^\circ,$$
$$\angle \text{भगख} = ६०^\circ$$
और $\quad$ मग = ३०० पाद

$$\therefore \quad \angle \text{गकम} = ३०^\circ$$
और $\quad \angle \text{गखम} = ६०^\circ$

मान लो अपेक्षित दूरी कख = य पाद

लंबकोण त्रिभुज कमग से,

$$\frac{\text{मग}}{\text{कग}} = \text{ज्या}३०^\circ$$

अथवा $\quad \frac{३००}{\text{कग}} = \frac{१}{२}$

$$\therefore \text{कग} = ६०० \text{ पाद}$$

$\triangle$ कखग से,

$$\frac{\text{कख}}{\text{ज्या कगख}} = \frac{\text{कग}}{\text{ज्या कखग}}$$

$$\therefore \quad \frac{\text{य}}{\text{ज्या}३०^\circ} = \frac{६००}{\text{ज्या}(\text{प्या} - ६०^\circ)}$$

$$\text{अथवा य} = \frac{६०० \times \frac{१}{२}}{\frac{\sqrt{३}}{२}} \text{ पाद}$$

